जन्म कुण्डलियों का होना क्या साधारण बात समझी जा सकती है ? कदापि नहीं।

इस स्थान पर मेरा यह कहना अनुचित न होगा कि भारतेन्दु जी के इतिहास सम्बन्धी समस्त लेख तथा संग्रह मुझे अभी तक प्राप्त नहीं हुए। जहां लों लब्ध हुए मुद्रित किये और शेष के परिशोध में हूं क्योंकि बाबू साहिब के संग्रहों का हाल सुन सुन कर चित्त आकुल हो जाता है कि कैसे और कहां से उन को पाऊं। संवत् १९४५ में जो ऐतिहासिक विषय छप चुके हैं उस के अनन्तर भारतेन्दु जी के स्नेह भाजन श्री बाबू राधाकृष्ण दास जी से "कालचक्र" नाम का एक ग्रन्थ प्राप्त हुआ है और इसी प्रकार से एक सज्जन के पास दो अल्बम् भारतेन्दु जी के चुने गये जिन में शाही फार्सी पत्रों का संग्रह है, अतः उन को अधिक द्रव्य दे कर दोनों अल्बम् ले लिये गये। देखने पर ज्ञात हुआ कि उन में से बहुतेरे पुरातन पत्र निकल गये तथापि इतनी लिपियां उन में हैं कि उन के संग्रह का एक असाधारण ग्रन्थ बन सकता है। एक मित्र ने मुझ से कहा है कि किसी के यहां बाबू साहिब की संग्रह की हुई २०० से अधिक प्रशस्तियां हैं, उन को भी ला दूंगा, निदान इसी भांति जहां कहीं उस सर्वसंग्रही के भण्डार का पता लगता है उस की प्राप्ति का यत्न किया जाता है और आशा है कि कालक्रम से अनेक अलभ्य वस्तुएं हाथ आ जायंगी।

ऊर्ध्वोक्त ग्रथों के मुद्रण होने के पश्चात् जो विषय प्राप्त हुए उन को इसलिये इस खण्ड में प्रकाशित नहीं किया कि जब सब स्फुट

लेख एकत्रित हो जायं तो सर्व-संग्रह का एक भाग पृथक् ही छाप दिया जाय।

श्रीमान् भारतेन्दु के ग्रन्थों के विषय में यथार्थ प्रशंसा का दम भरना झख मारना है क्योंकि जो कुछ हम लोग न कह सकेंगे वह सब ग्रन्थ ही आप से आप पुकारेंगे, परन्तु जिन अनुरक्त महानुभावों ने अपने हृदय का उद्गार प्रकटित किया है उस का गोपन करना भी कृतघ्नता है अतः निज सम्मति कुछ न लिख कर चन्द्रकला की जहां लों समालोचनायें प्राप्त हुई हैं उन को इस ग्रन्थ के अन्त में ( ६ ठे खण्ड के अन्त में ) एकत्रित कर के रख दिया है, सहृदय सज्जनों को उन के पढ़ने से अधिक आनन्द होगा।

प्रकाशक।

## ग्रन्थ सूची।





# KASHMIR FLOWER

CONTAINING

*A Short History of Kashmir, A Genealogical Table of Rajas with Dates &c, Sri Harsa, A Review of Kalhana's Rajatarangini, and a Short History of The Present Jamboo Raj Family*

BY

BHARATENDU HARISHCHANDRA.




PRINTED BY CHANDI PRASAD SINHA,
AT THE KHADGA VILAS PRESS,
BANKIPUR.
1916.

# काश्मीर कुसुम

अथवा

## राजतरंगिणी कमल

( कश्मीर का संक्षिप्त इतिहास, राजाओं के नाम और समय का सविस्तर चक्र, राजतरंगिणी की समालोचना, श्रीहर्ष और वर्तमान महाराज कश्मीर के वंश का छोटा इतिहास। )

भारतेन्दु हरिश्चन्द्र लिखित।

'कोऽन्यः कालमतिक्रान्तं नेतुं प्रत्यक्षतां क्षमः।
कवीन् प्रजापतींस्त्यक्त्वा रम्यनिर्माणशालिनः' ॥
'भुजतरुवनच्छायां येषां निषेव्य महौजसां।
जलधिरसनामेदिन्यासीदसावकुतोभया ॥
स्मृतिमपि न ते यान्ति क्ष्मापा विना यदनुग्रहं।
प्रकृतिमहते कुर्मस्तस्मै नमः कविकर्मणे' ॥

खड्गविलास प्रेस, बांकीपुर.
बाबू चण्डी प्रसाद सिंह द्वारा मुद्रित।

सन १९१६ ईस्वी। विक्रमाब्द १९७३। हरिश्चन्द्र सम्वत् ३२।

दूसरी बार

# DEDICATION

*हे सौभाग्य काश्मीर,*

केवल ग्रन्थकर्त्ता ही से नहीं इस ग्रन्थ से भी तुम से अनेक सम्बन्ध हैं। तुम कुसुम जाति हो, यह ग्रन्थ भी। काश्मीर के क्षेत्र से दर्शकों का मन प्रसन्न होता है, तुम्हारे दर्शन से हमारा। कश्मीर इस पृथ्वी का स्वर्ग है, तुम हमारे हेतु इस पृथ्वी में स्वर्ग हो। यह ग्रन्थ राजतरंगिणी कमल है, तुम वर्ण से राजतरंगिणी कमला ही नहीं हमारी आशाराजतरंगिणी में कमल हो। तरंगिणी गण की रानी भोगवती भागीरथी है, तुम हमारी हृदयपातालबाहिनी राजतरंगिणी हो। कश्मीरभू स्वर्णमयी नीलमणि प्रभवा है, तुम भी इन्हीं अनेक सम्बन्धों से समझो या केवल हमारे हृदय सम्बन्ध से यह ग्रन्थ तुम को समर्पित है।

# भूमिका

भारतवर्ष के निर्मल आकाश मे इतिहासचन्द्रमा का दर्शन नहीं होता, क्योंकि भारतवर्ष की प्राचीन विद्याओं के साथ इतिहास का भी लोप हो गया। कुछ तो पूर्व समय में शृङ्खलावद्ध इतिहास लिखने की चाल ही न थी और जो कुछ बचा बचाया था वह भी कराल काल के गाल में चला गया। जैनो ने वैदिको के ग्रन्थ नाश किए और वैदिकों ने जैनो के। एक राजधानी मे एक वंश राज्य करता था। जब दूसरे वंश ने उस को जीता तो पहले वंश की संपूर्ण वंशावली के ग्रन्थ जला दिए। कवियों ने अपने अन्नदाता की झूठी प्रशंसा की कहानी जोड़ ली और उन के जो शत्रु थे उन की सब कीर्ति लोप कर दीं। यह सब तो था ही, अन्त में मुसलमानों ने आकर जो कुछ बचे बचाये ग्रन्थ थे जला दिए। चलिए छुट्टी हुई। ऐसी काली घटा छाई कि भारतवर्ष के कीर्तिचन्द्रमा का प्रकाश ही छिप गया। हरिश्चन्द्र, राम, युधिष्ठिर ऐसे महानुभावों की कीर्ति का प्रकाश अति उत्कट था इसी से घनपटल को वेध कर अब तक हम लोगों के अंधेरे हृश्य को आलोक पहुंचाता है। किन्तु ब्रह्मा से ले कर आज तक और जितने बड़े बड़े राजा या वीर या पंडित या महानुभाव हुए किसी का समाचार ठीक ठीक नहीं मिलता। पुराणादिकों में नाम मिलता है तो समय नहीं मिलता।

ऐसे अंधेरे में कश्मीर के राजाओं के इतिहास का एक तारा जो हम लोगों को दिखलाई पड़ता है इसी को हम कई सूर्य से बढ़ कर समझते हैं। सिद्धान्त यह कि भारतवर्ष में यही एक देश है जिस का इतिहास शृङ्खलावद्ध देखने में आता है और यही कारण है कि इस इतिहास पर हमारा ऐसा आदर और आग्रह है।

कश्मीर के इतिहास में कल्हण कवि की राजतरंगिणी ही मुख्य

है। यद्यपि कल्हण के पहले सुव्रत, क्षेमेन्द्र, हेलाराज, नीलमुनि, पद्ममिहिर और श्री छविल्लभट्ट आदि ग्रन्थकार हुए हैं, किन्तु किसी के ग्रन्थ अब नहीं मिलते। कल्हण ने लिखा है कि हेलाराज ने बारह हजार ग्रन्थ कश्मीर के राजाओं के वर्णन के एकत्र किए थे। नीलमुनि ने इस इतिहास में एक बड़ा सा पुराण ही बनाया था। किन्तु हाय! अब वे ग्रन्थ कहीं नहीं मिलते। कश्मीर के बचे बचाए जितने ग्रन्थ थे सब दुष्टों ने जला दिए। आर्य्यों की मन्दिर मूर्ति आदि में कारीगरी, कीर्तिस्तम्भादिकों के लेख और पुस्तकों का इन दुष्टों के हाथ से समूल नाश हो गया। परशुराम जी ने राजाओं का शरीरमात्र नाश किया, किन्तु इन्हों ने देह बल विद्या धन प्राण की कौन कहै कीर्ति का भी नाश कर दिया।

कल्हण ने जयसिंह के काल में सन् ११४८ ई० मे राजतरंगिणी बनाई। यह कश्मीर के अमात्य चम्पक का पुत्र था और इसी कारण से इस को इस ग्रन्थ के बनाने में बहुत सा विषय सहज ही में मिला था।

इस के पीछे जोन राज ने १४१२ में राजावली बना कर कल्हण से लेकर अपने काल तक के राजाओं का उस में वर्णन किया। फिर उस के शिष्य श्री वरराज ने १४७७ में एक ग्रन्थ और बनाया। अकबर के समय में प्राज्यभट्ट ने इस इतिहास का चतुर्थ खंड लिखा। इस प्रकार चार खंडों में यह कश्मीर का इतिहास संस्कृत में श्लोकबद्ध विद्यमान है।

महाराज रणजीत सिंह के काल में जान मैकफेयर नामक एक यूरोपीय विद्वान ने कश्मीर से पहिले पहल इस ग्रन्थ का संग्रह किया। विलसन साहब ने एशियाटिक रिसर्चेज़ में इस के प्रथम छ सर्ग का अनुवाद भी किया था।

इसी राजतरंगिणी ही से यह इतिहास मैं ने लिखा है। इस में केवल राजाओं के समय और बड़ी बड़ी घटनाओं का वर्णन है।

आशा है कि कोई इस को सविस्तर भी निर्माण कर के प्रकाश करैगा।

राजतरंगिणी छोड़ कर और और भी कई ग्रन्थों और लेखों से इस में संग्रह किया है। यथा आइने अकबरी, ·· ···· का फारसी इतिहास, एशियाटिक सोसाइटी के पत्र; विल्सन, विलफर्ड, प्रिंसिप, कार्निंगहम, टाड, विलिअम्स, गोशेन और ट्रायर आदि के लेख, बाबू जोगेशचन्द्रदत्त की अङ्गरेजी तवारीख, दीवान-कृपाराम जी की फारसी तवारीख आदि।

बहुतों का मत है कि कश्मीर शब्द कश्यपमेरु का अपभ्रंश है। पहले पहल कश्यप मुनि ने अपने तपोबल से इस प्रदेश का पानी सुखा कर इस को बसाया था। इन के पीछे गोनर्द तक अर्थात् कलियुग के प्रारम्भ तक राजाओं का कुछ पता नहीं है। गोनर्द से ही राजाओं का नाम शृङ्खलाबद्ध मिलता है। मुसलमान लेखकों ने इस के पूर्व के भी कई नाम लिखे हैं, किन्तु वे सब ऐसे अशुद्ध और प्रति शब्द में खां उपाधि विशिष्ट है कि उन नामों पर श्रद्धा नहीं होती।

गोनर्द से लेकर सहदेव तक पूर्व में सैंतीस सौ बरस के लगभग डेढ़ सौ हिन्दू राजाओं ने कश्मीर भोगा, फिर पूरे पांच सौ बरस मुसलमानों ने इस का उत्पीड़न किया। (बीच में बागी हो कर यद्यपि राजा सुखजीवन ने ८ बरस राज्य किया था पर उस की कोई गिनती नहीं) फिर नाममात्र को कश्मीर कृस्तानी राज्य-भुक्त होकर आज चौंसठ बरस से फिर हिन्दुओं के अधिकार में आया है। अब ईश्वर सर्वदा इस को उपद्रवों से बचावै। एवमस्तु।

कश्मीर के वर्तमान महाराज की संक्षिप्त वंशपरम्परा यों है। ये लोग कछवाहे क्षत्री हैं। जैपुर प्रान्त से सूर्यदेव नामक एक राजकुमार ने आकर जम्बू में राज्य का आरम्भ किया। उस के वंश में भुजदेव, अवतारदेव, यशदेव, कृपालुदेव, चक्रदेव, विजयदेव, नृसिंहदेव, अर्जुनदेव और जयदेव ये क्रम से हुए। जयदेव का पुत्र मालदेव बड़ा बली और पराक्रमी हुआ। इस ने हँसी हँसी में पचास पचास मन के जो पत्थर उठाए हैं वह उस की अचल कीर्त्ति बन कर अब भी जम्बू में पड़े हैं। उस के पीछे हम्बीरदेव, अजेब्यदेव, वीरदेव, घोगड़देव, कर्पूरदेव और सुमहलदेव क्रम से राजा हुए। सुमहलदेव के पुत्र संग्रामदेव ने फिर बड़ा नाम किया। आलमगीर इन की वीरता से ऐसा प्रसन्न हुआ कि महाराजगी का पद छत्र चंवर सब कुछ दिया। ये दक्षिण की लड़ाई में मारे गए। इन के पुत्र हरिदेव ने और उन के पुत्र गजसिंह ने राज को बहुत ही बसाया। सब प्रकार के नियम बांधे और महल बनवाए। गजसिंह के पुत्र ध्रुवदेव ने बहुत दिन तक ऐश्वर्यपूर्वक राज्य किया। ध्रुवदेव के रणजीतदेव और सूरतसिंह पुत्र थे। रणजीतदेव को ब्रजराजदेव और उन को निजपरम्परासम्पूर्णकारी सम्पूर्णदेव हुए। सम्पूर्णदेव को सन्तति न होने के कारण रणजीतदेव के दूसरे पुत्र दलेलसिंह के पुत्र जैतसिंह ने राज्य पाया। महाराज रणजीतसिंह लाहोरवाले के प्रताप के समय में जैतसिंह को पिनशिन मिली और जम्बू का राज्य लाहोर में मिल गया। जैतसिंह के पुत्र

महाराज गुलाबसिंह ने महाराजाधिराज रणजीतसिंह से जम्बू का राज्य फिर पाया। सुचेतसिंह का वंश नहीं रहा। राजा ध्यानसिंह को हीरासिंह, जवाहरसिंह और मोतीसिंह हुए, जिन मे राजा मोतीसिंह का वंश है। महाराज गुलाबसिंह के उद्धवसिंह, रणधीरसिंह और रणवीरसिंह तीन पुत्र हुए। प्रथम दोनो नौनिहालसिंह और राजा हीरासिंह के साथ क्रम से मर गए इस से महाराज रणवीरसिंह वर्त्तमान जम्बू और कश्मीर के महाराज ने राज्य पाया। इन के एक वैमात्रेय भाई मियां हट्ठसिंह हैं जिन को महाराज ने कैद कर रक्खा था, पर सुनते हैं कि आज कल वह कैद से निकल कर नैपाल प्रान्त में चले गए हैं। सन् १८६१ में महाराज को जी० सी० एस० आई० का पद सर्कार ने दिया और १८६२ मे दत्तक लेने का आज्ञापत्र भी दिया। इन को २१ तोप की सलामी है। दिल्ली दरबार में इन को और भी अनेक आदरसूचक पद मिले हैं। ये संस्कृत विद्या और धर्म के अनुरागी हैं। इन को तीन पुत्र हैं यथा युवराज प्रतापसिंह, कुमार रामसिंह और कुमार अमरसिंह *।

## राजतरङ्गिणी की समालोचना।

जिस महाग्रन्थ के कारण हम लोग आज दिन कश्मीर का इतिहास प्रत्यक्ष करते हैं उस के विषय में भी कुछ कहना यहां

* वर्त्तमान महाराज के पारिषदवर्ग भी उत्तम हे। इन के एक बडे शुभचिन्तक पण्डित रामकृष्ण जी को कई वर्ष हुए लोगो ने षड्चक्र कर के राज्य से अलग कर दिया था और अब उन के पुत्र पण्डित रघुनाथ जी काशी मे रहते हैं। महाराज के अमात्य दीवान ज्वाला सहाय के पौत्र दीवान कृपाराम के पुत्र दीवान अनन्तराम जी हैं, जो अङ्गरेजी फारसी आदि पढे और सुचतुर हैं। बाबू नीलाम्बर मुकुर्जी, बाबू गणेशचौबे प्रभृति और भी कई चतुर लोग राज्यकार्य में दक्ष हैं।

बहुत आवश्यक है। इस ग्रन्थ को कल्हण कवि ने शाके एक हजार सत्तर १०७० में बनाया था। उस समय तीसरे गोनर्द से तेईस सौ तीस बरस बीत चुके थे। इस ग्रन्थ की संस्कृत क्लिष्ट और एक विचित्र शैली की है। कवि के स्वभाव का जहां तक परिचय मिला है ऐसा जाना जाता है कि वह उद्धत और अभिमानी था, किन्तु साथ ही यह भी है कि उस की गवेषणा अत्यन्त गम्भीर थी। नीलपुराण छोड़ कर ग्यारह प्राचीन ग्रन्थ इस ने इतिहास के देखे थे। केवल इन्हीं ग्रन्थों के भरोसे इस ने यह ग्रन्थ नहीं बनाया वरंच आजकल के पुरातत्ववेत्ता ( Antiquarians ) की भांति प्राचीन राजाओं के शासनपत्र, दानपत्र तथा शिवालय आदि की लिपि भी इस ने देखी थीं। (प्रथम तरंग १५ श्लोक देखो ) यह मन्त्री का पुत्र था, इस से सम्भव है कि इन वस्तुओं को देखने में इस को इतना परिश्रम न पड़ा होगा जितना यदि कोई साधारण कवि बनाता तो उस को पड़ता। इस ग्रन्थ मे आठ हजार श्लोक हैं। साढ़े छ सौ बरस कलियुग बीते कौरव पांडवों का युद्ध हुआ था, यह बात इसी ने प्रचलित की है। जरासन्ध के युद्ध में कश्मीर का पहला राजा गोनर्द मारा गया। यहां से कथा का आरम्भ है *। इसी आदि गोनर्द के पुत्र को श्रीकृष्ण

---

* इस ग्रन्थकर्त्ता के पिता श्रीयुत कविवर गिरिधरदास जी ने अपने जरासन्धवध नामक महाकाव्य में जरासन्ध की सैना मे कश्मीर के आदि गोनर्द के वर्णन में कई एक छन्द लिखा है वह भी प्रकाश किया जाता है। ( ३ सर्ग ४० छन्द )

चलेउ भूप गोनर्द वर्दवाहन समान बल,
सग लिये वहु मर्द सर्द लखि होत अपर दल ।
फेंटा सीस लपेटा गल मुकुता की माला,
सिर केसर को पुड़ू धरे पचरङ्ग दुसाला ।

ने गान्धार देश के स्वयम्बर में मारा और उस की सगर्भा रानी को राज्य पर बैठाया। उस समय श्रीकृष्ण ने कश्मीर की महिमा में एक पुराण का श्लोक कहा। (१ त० ३२ श्लोक) यही प्रकरण इस बात का प्रमाण है कि कश्मीर का राज्य बहुत दिन से प्रतिष्ठित है। इस रानी के पुत्र का नाम द्वितीय गोनर्द हुआ, जो महाभारत के युद्ध में मारा गया। इसी से स्पष्ट है कि पूर्वोक्त तीनों राजा जवानी ही में मरे, क्योंकि एक पांडवों के काल में तीनों का वर्णन आया है। इन लोगों के अनेक काल पीछे अशोक राजा जैनी हुआ। इसी ने श्रीनगर बसाया। इस के पीछे जलौकराजा प्रतापी हुआ जिस ने कान्यकुब्जादि देश जीता। यह शैव था। (भारतवर्ष में मूर्तिपूजा और शैव वैष्णवादि मत बहुत ही थोड़े काल से चले हैं यह कहने वाले महात्मागण इस प्रसंग को आंख खोल कर पढ़ें)(१ त० ११३ श्लो० ) फिर हुष्क जुष्क और कनिष्क ये तीन

---

रथ चारु जराऊ सोहतो रूप सबन मन मोहतो,
कश्मीर भूप भरि रिसि लसी मथुरापुर दिसि जोहतो ॥

( ६ सर्ग २५ छन्द )

छप्पय—मद्रक सुम्भक पनस किंपुरुस द्रुमनृप कोसल,
सोमदत्त वाल्हीक भूरि सह भूरिस्रवा सल ।
युधामन्यु गोनर्द अनामय पुनि . उतमौजा,
चेकितान अरु अङ्ग वङ्ग कालिङ्ग महौजा।
नृपवृहत छत्र केसिक सुहित आहुति सहित भुआल सब
चढि लरैं द्वार पश्चिम जबर, अरि गति देन ढब ॥

( १० सर्ग ११ छन्द )

कैसिक नृप अति विक्रमवन्त, अरिमरदन सगाभिरयो तुरन्त ।
धरम वृद्ध गोनर्द महीप, करन लगे रथ जोरि समीप ।
हरिगीत छन्द—तह काश्मीरी भूमिपति गोनर्द धनु टकारि के ।

विदेशी ( Bactro-Indian tribe ) राजा हुए। इन के समय मे शाक्य सिंह को हुए डेढ़ सौ बरस हए थे। ( १ त० १७२ श्लोक) इस से स्पष्ट होता है कि राजतरंगिणी के हिसाब से शाक्यसिंह को हुए पचास सौ वरस हुए। इसी समय में नागार्जुन नामक सिद्ध भी हुआ। इन के पीछे अभिमन्यु के समय में चन्द्राचार्य ने व्याकरण के महाभाष्य का प्रचार किया और एक दूसरे चन्द्रदेव ने बौद्धों को जीता। कुछ काल पीछे मिहिरकुल नामक एक राजा हुआ। इस के समय की एक घटना विचारने के योग्य है। वह यह कि इस की रानी सिंहल का बना रेशमी कपड़ा पहने थी उस पर वहां के राजा के पैर की सोनहली छाप थी। इस पर कश्मीर के राजा ने बड़ा क्रोध किया और लङ्का जीतने चला।

---

भट धर्म्म वृद्धहि छाय दीनो मारु मारु पुकारि कै।
सुफलक सुवन धनु धरि निज अहि सरिस बान प्रहारिकै।
सब काटिकै दुसमन विसिख महि मध्य दीनो डारिकै॥ ९५॥
गोनर्द तब बोलत भयो तू ज्वान प्रगट लखात है।
क्यों धर्म्म वृद्ध कहात है आचरज यह अधिकात है।
पै एक बात विचारि करि सदेह मेरो जात है।
रन धरम वृद्धन को धरे अति सिथिल तेरो गात है॥ ९६॥
जदुवीर अब बोलत भयो नृप साच तोहि बातै कहैं।
हम धर्म्म वृद्ध कहात हैं पै करम वृद्ध नहीं अहैं।
अरु धर्म्म वृख को नाम है सो वृद्ध वहु दिन को भयो।
गोनरद तू रद रहित बूढो पतिहि क्यों चाहे नयो॥ ९७॥
इमि वचन सुनि सुफलक सुवन के कासमीरी कोपि कै।
नह बरखि आयुध वारिधर सम दियो पर रथ लोपि कै।
तिमि धर्म्म वृद्धि बजाय धनु सर त्याग कीने चोपि कै।
गोनर्द सस्त्र उडायके गरज्यो विजय पन रोपि कै॥ ९८॥

तब लङ्कावालों ने ' यमुषदेव ' नामक सूर्य के बिम्ब के छापे का कपड़ा दे कर उस से मेल किया। ( १ त० ३०० श्लोक ) इस से स्पष्ट होता है कि चांदी सोने से कपड़ा छापना लङ्का में तभी से प्रचलित था। अद्यापि दक्षिण हैदराबाद में ( लङ्का के समीप ) छापा अच्छा होता है। उस समय तक भट्टि ( Bhatti ) दारद ( Dardareans ) और गांधार ( Kandharians ) ब्राह्मण होते थे।

फिर तुंजीन नामक राजा के समय में चन्द्रक कवि ने नाटक बनाया। ( २ त० १६ श्लो० ) इस के समय में एक बात और आश्चर्य की लिखी है कि एक समय बड़ा काल पड़ा था तो परमेश्वर ने कबूतर बरसाये थे। ( २ त० ५१ श्लो० ) और हर्ष नामक एक कोई और राजा उस काल में हुआ था। इस राजा के कुछ काल पीछे सन्धिमान राजा की कथा भी बड़ी आश्चर्य की लिखी है कि वह सूली दिया गया था और फिर जी गया इत्यादि। विक्रमादित्य के मरने के थोड़े ही समय पीछे प्रवरसेन राजा ने नाव का पुल बांधा और वह ललाट में त्रिशूल की भांति तिलक देता था। ३ त० ३५६ और ३६७ श्लो० )।

जयापीड़ राजा का समय फिर ध्यान देने के योग्य है, क्योंकि इस के समय मे कई पण्डित हुए हैं, जिन में शंकु नामक कवि ने मम्म और उत्पल की लड़ाई में भुवनाभ्युदय नामक काव्य बनाया था। ( ४ त० २५ श्लो० ) इसी के समय में वामन नामक वैयाकरण पण्डित हुआ है जिस की कारिका प्रसिद्ध है। ( ४ त० ४८७ से ४९४ श्लो० तक ) इसी वामन का वोपदेव ने खण्डन किया है। ( वोपदेव महाग्राहग्रस्तो वामने कुंजरः ) इस से वोपदेव जयापीड़ के समय ( ७५ ई० ) के पीछे हुए हैं यह सिद्ध होता है। जयापीड़ ने द्वारका फिर से बसा कर मन्दिर बन-

वाए। ( ४ त० ५६० श्लो० ) और उस समय नैपाल का राजा अरमुड़ि था ( ४ त० ५२१ श्लो० )।

राजा शंकरवर्मा का समय भी दृष्टि देने के योग्य है। इस के पास ३०० हाथी, लाख घोड़े और नौ लाख प्यादे थे। उस समय गुज़रात में 'खालान खान' का जोर था। दरद और तुरुष्क देश के राजा भारत में बड़ा उपद्रव मचाए हुए थे। लल्लियशाह खानालखान का सर्दार था ( ५ त० १५३ से १६० श्लो० तक )। इस ग्रंथ में मुसलमानों का वर्णन पहले यहीं आया है। इस से स्पष्ट होता है कि ईस्वी नवीं शताब्दी के अन्त तक जो मुसलमान चढ़ाई करते थे वे गुजरात की राह से करते थे, उत्तर पच्छिम की राह नहीं खुली थी। इस तरंग में कायस्थों की बड़ी निन्दा की है ( ४ त० ६२५ श्लो० से और ५ त० १७१ श्लो० आदि )।

चतुर्थ और पञ्चम तरङ्ग में कई बात और दृष्टि देने के योग्य है। जैसे तांबे की 'दीनार' पर राजाओं का नाम खुदा रहना। ( ४ त० ६२० श्लो० ) जहां पथिक टिकें उस स्थान का नाम गंज ( ४ त० ५६२ श्लो० )। रुपयों की हुण्डिका (हुण्डी) का प्रचार। ( ५ त० १५६ श्लो० ) मेष के ताज़े चमड़े पर खड़े होकर तलवार ढाल हाथ में लेकर शपथ खाना इत्यादि ( ५ त० ३३० श्लो० )। इसी तरङ्ग में गानेवालों का नाम डोम लिखा है। ( ५ त० ३५८ श्लो० ) यह दीनार गंज हुण्डी और डोम शब्द अब तक भाषा में प्रचलित है, वरंच मीरहसन ने भी 'बडोमनपना' लिखा है। जैसा इस काल में रंडी और इन की बुढ़िया तथा भंडुओं के समझने की और साधारण लोग जिस में न समझें * ऐसी एक

* वर्तमान काल में रडियों की भाशा का कुछ उदाहरण दिखाते हैं। नगर की वारवधूगण की सकेत भाषा यथा—लूरा-पुरुष, लूरी रडी, चीसा-अच्छा बोला, बुरा, भीमटा, रुपया, आदि। ग्राम्य राडियों की भाषा यथा-सेरुआ पुरुष, सेरुइ-स्त्री, कनेरी-रुपया, सेमिल-अच्छा है और छौलिआयल्य अर्थात् रुपया सब ठग लो।

भाषा प्रचलित है वैसी ही उस काल में भी थी। गानेवाले को हेलू गांव दिया गया। इस की उस काल की भाषा हुई 'रंगस्सहल्लुदिराणा' (५ त० ४०२ श्लो०)।

षष्ठतरंग में दिद्दारानी का उपद्रव और बहुत से राजाओं के नाम के पूर्व में शाहिपद ध्यान देने के योग्य है।

सप्तमतरंग (५३ श्लो०) में हम्मीर नाम का एक राजा तुंग के समय मे और (१६० श्लो०) अनन्त के समय मे भोज का राजा होना लिखा है। मान के हेतु लोगों को ठाकुर की पदवी दी जाती थी। (७ त० २६ श्लो०) तुरुष्क देश से सोने का मुलम्मा करने की विद्या हर्ष के समय में आई। (७ त० ५३ श्लो०) इसी के काल में खस लोगों ने पहले पहल बन्दूक का युद्ध किया (७ त० ६८४ श्लो०) कालिंजर के राजा, राजा उदय सिंह आदि कई राजाओं के प्रसंग से (१३०० श्लो० के आसपास) नाम आए हैं। युद्ध हारने के समय क्षत्रानियां राजपुताने की भांति यहां भी जल जाती थी। (७ त० १५०० श्लो०)

अष्टमतरंग में भी कायस्थों की बहुत निन्दा की है। (८ त० ८६ श्लो० आदि) कैदियों को भांग से रंग कर कपड़ा पहनाते थे। (८ त० ६३ श्लो०) कल्याण के हेतु लोग भीष्मस्तवराज, गजेन्द्रमोक्ष, दुर्गापाठ आदि का पाठ करते थे (८ त० १०६ श्लो०) टकसाल का नाम टंकशाला। (८ त० १५२ श्लो०) उस समय में भी राजाओं को इस बात का आग्रह होता था कि उन्हीं के नाम के सिक्के का प्रचार विशेष हो। इस समय (बारहवीं शताब्दी के मध्य में) कालिंजर का राजा कल्ह था। (८ त० २०५ श्लो०) कटार को कट्टार कहते थे। (८ त० ५१५ श्लो०) हर्ष का सिर काट कर लोगों ने भाले पर चढ़ाया. किन्तु इस के पहले किसी राजा के सिर काटने की चाल नहीं थी। हर्ष का व्याख्यान इस तरंग में अवश्य पढ़ने के योग्य है, जिस से शृङ्गार वीर आदि

रसों का हृदय में उदय हो कर अन्त में वैराग्य आता है।

राजतरंगिणी में रामलक्ष्मण की मूर्त्ति का पृथ्वी के भीतर से निकलना इस बात का प्रमाण है कि मूर्त्तिपूजा यहां बहुत दिन से प्रचलित है।

इस में देवी, देवता, भूत प्रेत और नागों की अनेक प्रकार की आश्चर्य कथा हैं जिन को ग्रन्थ बढ़ने के भय से यहां नहीं लिखा। और भी वृक्ष, शस्त्र औषधि और मणि आदिकों के अनेक प्रकार के वर्णन हैं। कोई महात्मा इस का पूरा अनुवाद करेंगे तो साधारण पाठकों को इस का पूर्ण आनन्द मिलेगा।

इस में एक मणि का वर्णन बड़ा आश्चर्यजनक है। एक बेर राजा नदी पार होना चाहता था किन्तु कोई सामान उस समय नहीं था। एक सिद्ध मनुष्य ने जल में एक मणि फेंक दी, उस से जल हट गया और सेना पार उतर गई। फिर दूसरी मणि के बल से इस मणि को उठा लिया। एक कहानी ऐसी और भी प्रसिद्ध है कि किसी राजा की अंगूठी पानी में गिर पड़ी। राजा को उस अमूल्य रत्न का बड़ा शोच हुआ। यह देख कर मंत्री ने अपनी अंगूठी डोरे में बांध कर पानी में डाली। मंत्री के अंगूठी के रत्न में ऐसी शक्ति थी कि अन्य रत्नों को वह खींच लेती थी, इस से राजा की अंगूठी मिल गई।



## हर्षदेव।

हर्षदेव के विषय में यद्यपि राजतरंगिणी में कुछ विशेष नहीं लिखा है किन्तु इस राजा का नाम भारतवर्ष में बहुत प्रसिद्ध है और एक इस बात की प्रसिद्धि पर कि रत्नावली इत्यादि काव्य-ग्रन्थ उस के समय में बने थे इस राजा पर मेरी विशेष दृष्टि पड़ी। इस का समय विक्रम और कालिदास के समय के

वहुत पीछे स्पष्ट होने से इस वात की मुझ को बड़ी चिन्ता हुई कि वह कौन पुण्यात्मा श्री हर्ष है धावक ने जिस की कीर्ति आ-चन्द्रार्क स्थिर रक्खी है। वह श्री हर्ष निश्चय मम्मट कालिदासादि के पूर्व और वत्सराज के पश्चात् हुआ है। वंशावलियों में खोजने से कई हर्ष मिले। यथा मालवा के राजाओं में एक हर्षमेघ १९१ ई० पू० हुआ है। यह युद्ध में मारा गया और कोई विशेष कथा इस की नहीं है। छतरपुर में एक लिपि में श्री हर्ष नाम का एक राजा विहल का पुत्र यशोधर्मदेव का पिता लिखा है। और यह लिपि श्री हर्ष के प्रपौत्र की सं० १०१९ की है। एक श्री हर्ष नैपाल का राजा ३६३१ ई० पू० हुआ है। एक विक्रमादित्य जिस का दूसरा नाम हर्ष था मातृगुप्त के समय में हुआ। शक १००० में एक विक्रम और इस के कुछ ही पूर्व कान्यकुब्ज में एक हर्ष नामक राजा हुआ। कालिदास और श्री हर्ष कवि भी इसी काल में थे। जैन लोगों ने लिखा है कि वाराणसी के जयन्तीचन्द्र नामक राजा के दरबार में श्री हर्ष कवि था। (१०८९ शक) यह जैनों का भ्रम है। और हर्षों को छोड़ कर कान्यकुब्ज के हर्ष को यदि धावक कवि का स्वामी मानें तभी कुछ लड़ सब वातों की मिलैगी। जैसा रत्नावली में जिस वत्सराज का चरित है वह कलियुग के प्रारम्भ में उरुक्षेप का पुत्र वत्स था। शुनकवंश का प्रथम राजा एक प्रद्योत हुआ है। [ २००० ई० पू० ] सम्भव है कि इसी प्रद्योत की वेटी वत्स को व्याही हो। धावक ने एक उदयन का भी वर्णन किया है वह पांडवों के वंश की अन्तावस्था में हुआ था। यह सव अति प्राचीन है। इस से ३६३१ ई० पू० के नैपालवाले श्रीहर्ष के हेतु धावक ने काव्य वनाया है यह नहीं हो सकता। कन्नौज में जो श्रीहर्ष नामक राजा था जिस की सभा में श्रीहर्ष नामक कवि का पिता रहता था वही श्रीहर्ष धावक का स्वामी था। छतरपुर

की लिपि का काल १०१६ है। चार पुश्त पहले यह काल ८५० संवत् में जा पड़ेगा। यशोविग्रह के पहले कदाचित् राजविप्लव हुआ हो और श्रीहर्ष से यशोविग्रह तक दो एक राजे और हो गए हों तो आश्चर्य नहीं। प्रशस्ति के 'क्ष्मापालमाला सुदिवंगतासु' इस पद से ऐसा झलकता भी है। यशोविग्रह से लेकर जयचन्द्र तक नामों मे जितनी प्रशस्ति मिली हैं उन में बड़ा ही अन्तर है। जो ताम्रपत्र मैं ने देखा है उस का क्रम यह है—यशोविग्रह, महीचन्द्र, चन्द्रदेव, मदनपाल, गोविन्देन्द्र और जयचन्द्र। जैनों ने इसी जयचन्द्र को जयन्तीचन्द्र लिखा है और काशी का राजा लिखने का हेतु यह है कि 'तीर्थानि काशीकुशिकोत्तरकौशलेन्द्रस्थानीयकानि परिपालयताभिगम्य' इस पद से स्पष्ट है कि काशी भी उस समय कन्नौजवालो के अधिकार मे थी इसी से काशी का राजा लिखा। और जयचन्द्र के प्रपितामह या उस के भी पिता के काल में जो श्रीहर्ष कवि था उस को जयचन्द्र के काल में लिख दिया। छतरपुर की लिपि में जो श्रीहर्ष राजा का पुत्र यशोधर्म वा वर्म लिखा है वही यशोविग्रह मान लिया जाय और जयचन्द्र उस के बड़े पुत्र का वंश और छतरपुर की लिपि वाले छोटे पुत्र के वंश में हैं ऐसा मान लीजिए तो विरोध मिट जायगा। चन्द्रदेव ने 'श्रीमद्गाधिपुराधिराज्यमखिलं दोर्विक्रमेनार्जितम्' इस पद से कान्यकुब्ज का राज्य अपने बल से पाया यह भी झलकता है। इस से यह भी सम्भव है कि श्रीहर्ष का राज्य कन्नौज में शेष न रहा हो और चन्द्रदेव ने नए सिरे से राज्य किया हो। यशोविग्रह के वंश की कई शाखा हैं इस का प्रमाण प्रशस्तियों के भिन्न भिन्न नामों ही से है। इस से ऐसा निश्चय होता है कि सम्वत् ६०० के लगभग जो श्रीहर्ष नामक कान्यकुब्ज का राजा था उसी के हेतु रत्नावली आदि ग्रन्थ बने

हैं *। कालिदास, विक्रम, भोज सब इस काल के सौ बरस के आस पास पीछे उत्पन्न हुए हैं और इसी से कालिदास ने मालविकाग्निमित्र में धावक का परिचय दिया है। कल्हण कवि ने जो राजतरंगिणी में कालिदास या इस श्रीहर्ष का नाम नहीं दिया उस का कारण यही है कल्हण का स्वभाव असहिष्णु था और कालिदास से कश्मीर के राजा भीमगुप्त से ( जो ९७५ ई० के काल में राज्य करता था ) महा वैर था, इस से उस ने कालिदास का या उस के स्वामी विक्रम का नाम नहीं लिखा। कल्हण प्रायः सभी राजाओं की कुछ कुछ निन्दा कर देता है जैसा इसी हर्षदेव की जिस की और स्थानो में बड़ी स्तुति है कल्हण ने निन्दा की है। और ग्रन्थकारों के मत में श्रीहर्ष बड़ा न्यायपरायण स्वयं महा कवि अति उदार था। पुकार सुनने के हेतु महल की भित्तियों पर घंटियां लटकती थीं। रात दिन गुणियों से घिरा रहता था और अन्त में संसार को असार जानकर त्यागी हो गया। कल्हण से हर्ष राज से द्वेष का यह कारण है कि इस के स्वामी जयसिंह का बाप सुम्सल हर्ष के पोते भिक्षाचर को मार कर राज्य पर बैठा था।

---

* पूर्व मे तुजीन के काल में एक हर्ष हुआ है यह लिख भी आए हैं।

| राजसंख्या | नाम राजाओं के | गत काल | डायर के मत से समय | कनिंहम के मत से समय | विल्सन के मत से समय | राज्य काल | विशेष वर्णन । |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | आदि गोनर्द | ६८८॥ | ० | ० | १४०० ई पूर्व | ३५ । ६ | २४४८ ईस्वी पूर्व, जरामन्ध के युद्ध में बलदेव जी ने मारा, प्रिन्सप के मत से १०४५ ई पू, नामान्तर गोनन्द वा अगद, फारसीवालों के मत से राज्य १७ बरस, मुसल्मानो का नाम आदि गद । |
| २ | दामोदर | ७२४ | ० | ० | ० | ३५ । ६ | गन्धार देश के स्वयम्बर में श्री कृष्ण ने इस को मारा और इस की यशवती रानी को जो सगर्भा थी राज्य पर बैठाया । |
| ३ | बालगोनर्द* | ७५४ | ० | ० | ० | ३० | श्री कृष्ण ने आप आकर राज पर बैठाया महाभारत के युद्ध में विद्यमान था । |
| ३८ | पैंतीस राजे* | १४६४ | ० | ० | ० | वि. ७१० | इन के नाम कर्म कुछ भी विदित नही मुसल्मानों के मत से ये पैंतीस नही छैतीस थे और पाडव वश में थे । |
| ३९ | लव | १४९९ | ० | ० | ५७० | ३५ | लोलूर बसाया नामान्तर बाललव मुसल्मानो का लू, लोलूर में बीस लाख अस्सी हजार मनुष्यों की बस्ती थी १७०९ पू । |
| ४० | कुशेशय | १५०२।८ | ० | ० | ० | ३ । ८ | नामान्तर कुश १६६४ ई पू मुसल्मानो का किशन। |

इस चक्र में राजाओं के नाम पर जहां* ऐसा चिन्ह दिया है वहां समझना चाहिये कि पूर्व वश समाप्त होकर आगे से नया वश चला ।

| राजसंख्या | नाम राजाओं के | गत काल | द्वापर के गत से समय | कलियुग के गत से समय | विक्रम के गत से समय | राज्यकाल | विशेष वर्णन । |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४१ | खगेन्द्र | १५६२।८ | ० | ० | ० | ६० | १-*० ई० पू० मुसलमानो के मत से काकापुर और कथ नामक नगर बसाए मुसलमाना का गुलकन्द । |
| ४२ | सुरेन्द्र* | १५६३।२ | ० | ० | ० | ३० । ६ | मुसलमानो का सुन्दर १:०० ई०पू० ईरान से माचास्प नामक हकीम को बुलवाया, ईरान के बादशाह बहमन को जीता निस्सनान मरा मुसलमानो के मत से इस की बेटी बहमन को व्याही थी। |
| ४३ | गोधर | १६२८।६ | ० | ० | ० | ३५।७ | १५७३ ई० पू० । |
| ४४ | सुवर्ण | १६८८।६ | ० | ० | ० | ६० | स्वर्णनदी नाम की नदी पहाड़ खोद कर लाया मुसलमानो का बसरन । |
| ४५ | जनक | १६६४।६ | ० | ० | ० | ६ | १४७७ ई० पू । |
| ४६ | शनीचर | १७६५।६ | ० | ० | ० | ७१ | मुसलमानो का सजीनरायन । १४७१ ई० पू । |
| ४७ | अशोक | १८२७।६ | ० | ० | ० | ६२ | १३६४ ई० पू यह शचीनर का भतीजा था श्रीनगर इसी ने बसाया और जैन मत का प्रचार किया, मुसलमानो ने इस को शुकराज वा शकुनी का बेटा लिखा है उस काल में श्रीनगर में छ लाख मनुष्य थे। |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| [१६] ४८ | जलोक | १८५७।६ | ० | ० | ० | ३० | जाति विभाग किया सम प्रकृति स्थापन किया। नन्दिपुराण सुना इसी को और ग्रन्थकारों ने पटने के अशोक का पोता लिखा है यवनराजा यूथिदेयुस को हराया अन्तिओकस के साथ सुलहनामा किया बड़ा प्रतापी था १३३२ ई० पू मुसल्मानो का चक्रवक। |
| ४६ | दामोदरद्वितीय* | १८८२।६ | ० | ० | ० | २५ | १३०० ई० पू शैवमत का प्रचार हुआ। |
| ५२ | हुष्क, जुष्क और कनिष्क* | १६४२।६ | ० | ० | ० | ६० | १२७७ ई पू य तीनों तुर्क (किंवा तातार) थे किन्तु बौद्ध थे शाक्यसिंह को १५० वर्ष हुए थे नागार्जुन सिद्ध इन्ही के समय में हुआ औ बौद्धमत को फैलाया। |
| ५३ | अभिमन्यु | १६७७।६ | ० | ० | ० | ३५ | मुसल्मानो का अभिगुन वा अभिवलन १२१७ ई पू विल्फर्ड के मत से ८२३ ई पू प्रिन्सिप के मत से ७३ ई पू बौद्धो का उपद्रव हुआ हिम बहुत पड़ा चन्द्रदेव ब्राह्मण ने बौद्धो को जीता नीलपुराण सुना महाभाष्य का प्रचार हुआ। |
| ५४ | गोनर्द (३) | २०१२।६ | ११८२ ई. पूर्व | ५३।२ ई. सन | ११८२ ई पूर्व | ३५ | प्रिन्सिप के मत से १०८ ई पू, मुसल्मानो ने इस का नाम कृष्ण लिखा है। विल्फर्ड के मत से ३८८ ई पू नागपूजा चलाया। |
| ५५ | विभीषण | २०५८।३ | ११४७ | ६१।६ | ११४७ | ४५।६ | विल्फर्ड के मत से ३७० ई पू मुसल्मानो के मत से पशुपति नाम राज्यकाल ५३।६।७। |

| राजसंख्या | नाम राजाओं के | गत कलि | टायर के मत से समय | कनिङ्हम के मत से समय | विलसन के मत से समय | राज्यकाल | विशेष वर्णन । |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ५६ | इन्द्रजित | २०८८।६ | १०६३।६ | ७३।१ | १०६६ | ३०।६ | वि ३५२ मुसल्मान लेखकों ने इन्द्रजित रावण इन दोनो का राज्य ३६ वर्ष लिखा है। |
| ५७ | रावण | २११६।३ | १०५८ | ७३।१ | १०६०।६ | ३०।६ | वि ३३४ मुसल्मानो ने इस के बेटे बरचाल का नाम और लिखा है और उस का राज्य भी ३५ बरस लिखा है। |
| ५८ | विभीषण (२) | २१५४।३ | १०२८ | ८०।८ | १०३०।६ | ३५ | वि ३१६ मुसल्मानों ने लिखा है कि यह त्यागी था इस का नाम परानपन था यह अजाद राजा का बेटा और बडा कवि था। पहले इस का ज्येष्ठ पुत्र इन्द्रायन गद्दी पर बैठा किन्तु उस के दुष्कर्मों से दुखी होकर लोगो ने उस को मार डाला और इस को गद्दी पर बैठाया । |
| ५९ | किन्नर | २१९४ | ९९२।६ | ८९।२ | ९९३ | ३९।९ | वि २९८, नामान्तर नर, बौद्ध था, मुसल्मानो ने इस को बडा क्रूर लिखा है और लिखा है कि २ वर्ष मात्र राज्य किया फिर राज्य कुछ दिन शून्य रहा । |
| ६० | सिद्ध | २२५४ | ९५२।९ | ९९।२ | ९५३ । ३ | ६० | वि २८०, मुसल्मानो ने लिखा है कि धाय इस को छिपाये हुए थी । |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ६१ | उत्पल | २२८४।६ | ८६१२।६ | ११४।२ | ८६३।३ | ३०।६ | वि २१२, ग्राईनेगकबरी में उस का नाम ग्रादित्य वल्लभ लिखा है नामान्तर उत्पलाक्ष, मुसलमानो का गुरुदत्त वा पलाशन यह ग्राग का राजा था। |
| ६२ | हिरण्य | २३२२।१ | ८६२।३ | १२२।६ | ८६२।६ | ३७।७ | वि २८८, नामान्तर हिरण्याक्ष मुसल्मानो का निरन्म |
| ६३ | हिरण्यकुल | २३८२।१ | ८२४।८ | १३१।२ | ८२५।२ | ६० | वि २२६, मुसल्मानो का हिरण्यकुल। |
| ६४ | वसुकुल | २४४२।१ | ७६४।८ | १४६।२ | ७६५।२ | ६० | वि २१८, गाईने ग्रकबरी का एविशाक वडा विषयी था |
| ६५ | मिहिरकुल | २५१२।१ | ७०४।८ | १६३।८ | ७०५।२ | ७० | वि २००, ट्रायर के मत से नाम मुकुल लका पर चढाई की वडा क्रूर था दारद गान्धरो ग्रौर भाटियो का प्रावल्य हुग्रा पहाड तोड कर हाथियो से ढोंकि हटाकर एक नदी निकलवाई लका में राजा का पैर छपा कपडा होता था यह ऐसा क्रूर था कि एक वेर हाथी का पहाड पर से गिरना उस को ग्रच्छा मालूम हुग्रा इस से सौ हाथी पहाड पर से गिरवा दिए बहुत सी स्त्रियों को भी इसने मारडाला। |
| ६६ | बक | २५४८।१ | ६३४।८ | १७४।८ | ६३५।२ | ३६ | वि १८२, मुसल्मानो का जग इस को एक स्त्री ने बलि दे दिया। |
| ६७ | क्षितिनन्दन | २५७८।१ | ५७१।८ | १८७।८ | ५७२।२ | ३० | वि १९४, क्षितिनन्द वा नन्दन मुसलमानो का ग्रानन्दकान्त इस का वेटा कतानन्द उस को वसुनन्दहुग्रा |
| ६८ | वसुनन्द | २६३६।१ | ५४१।८ | १६५।२ | ५४२।२ | ५२ | वि १४६, ग्राईने ग्रकबरी का विस्तन्द कामशास्त्र बनाया |
| ६९ | नर ( २ ) | २६६०।१ | ४८४।६ | २०८।२ | ४६० | ६० | वि १२८, नामान्तर वर ग्राईने ग्रकबरी का निर। |
| ७० | ग्रक्ष | २७५०।१ | ४२६।६ | २२३।२ | ४३० | ६० | वि १००, ग्राईने ग्रकबरी का यज. मुसलमान इतिहासलेखको ने इस का नाम लिखाही नहीं है। |

| राजसंख्या | नाम राजाओं के | गत कलि | टायर के मत से समय | कनिंइहम के मत से समय | विल्सन के मत से समय | राज्यकाल | विशेष वर्णन । |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ७१ | गोपादित्य | २८१०।१ | ३६६।६ | २३८।२ | ३७० | ६० | वि ८२ ई पू आईने अकबरी का कुलवती मुसल्मानो का कोमानन्द वैदिक धर्म की उन्नति की। |
| ७२ | गोकर्ण | २८६७।१ | ३०६।६ | २५३।२ | ३१० | ५७ | वि ६४ ई पू आ अ का करन। |
| ७३ | नरेन्द्रादित्य | २९०३।४ | २५१।७ | २६६।११ | २५३ | ३६।३ | वि ८९ ई पू आ अ का नरेन्द्रावत, मुसल्मानो का नरानन्द नामान्तर सिरिल। |
| ७४ | अन्धयुधिष्ठिर* | २९३७।४ | २१५।४ | २७६ | २१६।६ | ३४ | वि २८ ई पू अन्धमशा कमती सूझने से हुई, विषयी था। अन्त में राज्य छोड कर भाग गया। |
| ७५ | प्रतापादित्य | २९६६।४ | १६७।३ | २८७।६ | १६८।६ | ३२ | वि १० ई पू किसी विक्रमादित्य का नातेदार था मुसल्मानो के मत से नाम वरतपात है और मालवा से वहा जाकर राजा हुआ। |
| ७६ | जलौक (२) | ३०००।४ | १३५।३ | ३०३।६ | १३६।६ | ३२ | वि २२ ई सन्, आ अ का जगुह। |
| ७७ | तुंर्जीन* | ३०२९।४ | १०३।३ | ३१९।६ | १०४।६ | २६ | वि ५८ ई मुसल्मानो ने इस का नाम शचीनर और इस की रानी का नाम दक्षिणा लिखा है नामान्तर वजीर वडा भारी काल पडा खजाना सब गरीबो का बाट दिया आकाश से लोगो के घर में कबूतर गिरे वडा धर्मातमा था चन्द्रक कवि ने नाटक काव्य बनाए। |
| ७८ | विजय | ३०३५।४ | ९७।३ | ३३८।६ | ९९।९ | ८ | वि ९ ई नामान्तर वेजिरी मुसल्मानो का विजयमह। |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ७९ | जयेन्द्र* | ३०७२।४ | ५६।३ | ३४१।८ | ६०।६ | ३७ | वि ८८ ई नामान्तर चन्द्र मुसल्मानों का विजयेन्द्र। |
| ८० | सन्धिमान* | ३११६।४ | २२।३ | ३६६ | २३।६ | ४७ | नामान्तर आर्यराज नयेन्द्र का मन्त्री था उस के विषय में यह विचित्र बात प्रसिद्ध है कि फांसी पडकर मरकर फिर जिया था मुहम्मद अजीम ने अपने फारसी इतिहास में लिखा है कि जिस समय सन्धिमान शूली पर मरगया उसी काल में राजा भी मर गया तब प्रजा लोगों ने सन्धिमान मन्त्री के पुत्र अरिराय को राज पर बैठाया और इस भांति सन्धिमान के कपाल का लिखा पूरा हुआ अरिराय विरागी हो कर जंगल में चला गया फिर युधिष्ठिर का पोता गोपाल राजा जो बडा ही सुन्दर था राजा हुआ अपने ससुर खता के बादशाह की मदद से काश्मीर का राजा हुआ था और मरन तक जीता। |
| ८१ | मेघवाहन | ३१५३।४ | २४।६ | ३८३ | २३।३ | ३५ | गान्धार ( कन्दहार ) का था वहा के राजा गोपादित्य ने इस को पाला था बोद्धो को बसाया। |
| ८२ | श्रेष्ठसेन | ३१८३।४ | ई सन् ५८।६ | ४०० | ई॰ सन् ५७।६ | ३० | मुसल्मानो के अनुसार खता के बादशाह की बेटी इस को ब्याही थी इस ने प्रत्यक्ष पशु से वृण करके पिष्ट की चाल चलाई रुपये को दीनार कहते थे आईने अकबरी का मेगदहन। |
| ८३ | हिरराय*(२) | ३२१३।६ | ८८।६ | ४१५ | ८७।३ | ३०१२ | तोरमान कुमार का प्रतिद्वन्दी था मुसल्मानों ने लिखा है कि इस का भाई पुरवाहन इस का मन्त्री था। |

| राजसंख्या | नाम राजाओं के | गत कलि | द्वापर के मत के समय | कनिङ्हम के मत के समय | विल्सन के मत के समय | राज्यकाल | विशेष वर्णन । |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ८४ | मातृगुप्त* | ३२१७ । ३ | ११७।११ | ४३० | ११८ ।५ | ४ । ९ | विक्रमादित्य ने उज्जैन से भेजा जाति का ब्राह्मण था इस विक्रमादित्य का नाम हर्ष था उस काल मे लोग ललाट में तृशूल की मुद्रा देते थे किन्तु कालिदास वाला विक्रम यह नही है । |
| ८५ | प्रवरसेन | ३२७७ । ३ | १२३।८ | ४३२ । ६ | १२२ । २ | ६० | यह प्राचीन वश का था शिलादित्य नामक गुजरात के राजा से लडा मुसल्मानो के अनुसार पुरवाहन का बेटा था श्री नगर फिर से बसाया मुसल्मानो ने शिलादित्य को विक्रमादित्य का बेटा लिखा है । |
| ८६ | युधिष्ठिर (२) | ३३१६ । ६ | १८३।८ | ४९४ | १८५ । २ | ३९ | मुसल्मान लेखको से यहा वडा भेद है वे लिखते हैं प्रवरसेन का बेटा चन्द्रश्री उस ने ७३ वरस ३ महीना राज्य किया उस का बेटा लक्ष्मण राज्यकाल ३ वरस उस का बेटा जयादित्य । |
| ८७ | नरेन्द्रादित्य | ३३१६।११।१३ | २०४।११ | ४८३ | २२४ । ५ | ० ।८।१३ | इसी का नामान्तर कोई लक्ष्मण मानते हैं वा नन्द्रावत। |
| ८८ | रणादित्य | ३६१६।११।१३ | २१७।११ | ६६० | २३७ । ५ | ३०० | इस का राज्यकाल ग्रन्थ मे तीन सौ वरस लिखने से अनुमान होता है कि इस के पीछे के कुछ राजाओ के नाम छूट गए हैं चोलराज की बेटी व्याही मुसल्मानो |

| राजसंख्या | नाम राजाओं के | गति कलि | टायर के मत से समय | कनिङ्हम के मत से समय | विल्सन के मत से समय | राज्यकाल | विशेष वर्णन । |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | बुखारा गुजरात तिब्बत बंगाल तक जीता बेटा प्रनापी था पृथ्वी में से राम लक्ष्मण की मूर्ति मिली, उन की प्रतिष्ठा की सनद और सुलहनामा लिखने की चाल थी शाहिब शब्द सर्दारवाचक था भवभूति महाकवि इसी के समय में था इस समय में देवताओं के भीतर द्रव्य भी रहता था राजा लोग जैन मतवालों का भी आदर करते थे । |
| ६६<br>६७ | कुवलयापीड<br>वज्रादित्य* | ३८२३।४।२<br>३८३०।८।२ | ७३२ । ७<br>७३३ । ७ | ७२९ । ९<br>७३० । ९ | ७५० । ८<br>७५१ । ८ | १।०।१५<br>७ | मुसल्मानो से गुलाम बेचने की चाल सीखी मुसल्मानो ने ललितादित्य का बेटा रमा वा रणानन्द उस का पुत्र सगरानन्द या शकानन्द राजा हुआ, यह क्रम लिखा है और इस के पीछे ललितादित्य का छोटा लडका प्रहस्त गद्दी पर बैठा ३१ वर्ष इन तीनो ने राज्य किया इस के पीछे विजयानन्द ८ वर्ष राजा रहा, फिर ३ वर्ष सगरानन्द का बेटा रतिकाम राजा रहा और फिर २ वर्ष असदानन्द राजा |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | हुआ करकोटक वंश का यह अंतिम राजा था इस वंश में २००० वर्ष ५ महीना २० दिन राज्य रहा और जो यह वंश समाप्त हुआ तब हिजरी सन २०६ था। |
| ९८ | पृथिव्यापीड | ३८३४।५।३ | ७४०।७ | ७३७।५ | ७५८।८ | ४।२ | |
| ९९ | संग्रामापीड | ३८३४।५।१० | ७४४।८ | ७४१।११ | ७[illegible]२।१० | ०।०।७ | |
| १०० | जज्ज | ३८३७।५।१० | ७५१।८ | ७४८।११ | ७[illegible]४।१० | ३ | जज्ज जयापीड का साला था जब जयापीड परदेश गया तब वह राज्य पर बैठ गया। |
| १०१ | जयापीड | ३८[illegible]८।५।१० | ७५४।८ | ७५१।११ | ७७२।१० | ३१ | गौड़देश के जयन राजा की बेटी व्याही गुजरात के राजा भीमसेन को जीता विद्या का प्रचार किया (८४१) महाभाष्य की पुस्तक मगाई क्षीर और उद्भट पंडित तथा मनोरथ शङ्खदत्त चटक सन्धिमान और वामन इत्यादि इस की सभा के कवि थे द्वारका नगर बसाया और मूर्ति स्थापना की ताम्बे के दीनार अपने नाम के चलाए उस समय नैपाल का राजा अरमुडि था शंभुकवि ने भुवनाभ्युदय नामक काव्य सम्म और उत्पल की लड़ाई का बनाया इस का नामान्तर विजयादित्य था लोग राजों में टिकते थे। |
| १०२ | ललितापीड | ३८८०।५।१० | ७८५।८ | ७८२।११ | ८०३।१० | १२ | |
| १०३ | संग्रामापीड(२) | ३८८७।५।१० | ७९७।८ | ७९४।११ | ८१५।१० | ७ | नामांतर पृथिव्यापीड। |
| १०४ | बृहस्पति* | ३८९[illegible]।५।१० | ८०४।८ | ८०१।११ | ८२२।१० | १२ | नामान्तर चिप्पटजय वेश्यापुत्र था इस के पांच भाइयों ने इस के नाम से राज चलाया। |
| १०५ | अजितापीड | ३९३५।५।१० | ८१६।८ | ८१३।११ | ८३४।१० | ३६ | इन्ही लोगो ने राज्य पर बैठाया। |

| राजसंख्या | नाम राजाओं के | गत कलि | डायर के मत से समय | कनिङ्हम के मत से समय | विलसन के मत से समय | राज्यकाल | विशेष वर्णन । |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १०६ | अनगापीड | ३९३८।५।१० | ८५२ । ८ | ८४९।११ | ८७०।१० | ३ | |
| १०७ | उत्पालपीड* | ३९५९।५।१० | ८५५ । ८ | ८५२।११ | ८७३।१० | ३१ | कर्कोटकवंश का अन्तिम राजा । |
| १०८ | आदित्यवर्मा | ३९९९।५।१० | ८५७ । ८ | ८५४।११ | ८७५।१० | २७ | नामान्तर अवन्तिवर्मा बडा काल पडा बहुत से इतिहासवेत्ताओ का निश्चय है कि जालन्धर के यादव राजाओ से इस का वंश निकला है मुसल्मानो ने लिखा है कि यह सत्नवर्मा ( शक्तिवर्मा ) का पुत्र था और अपने रिश्तेदार शिववर्मा मन्त्री की सहायता से गद्दी पर बैठा इस का राज्य अट्ठाईस बरस तीन महीना तीन दिन । |
| १०९ | शकरवर्मा | ४०१४।५।१० | ८८६ । ८ | ८८३ । २ | ९०४ । १ | १८ | गुर्जर और भोज से लडा बडा उद्धत था नामान्तर श्रीवर्मा या शिववर्मा सु राज्यकाल १७ बरस ७ महीना १९ दिन । |
| ११० | गोपालवर्मा | ४०१६।५।१० | ९०४ । ८ | ९०१।१० | ९२२ । ९ | २ | जवानी में मारा गया इस का मन्त्री प्रभाकरदेव बडा लोभी था इस ने अपने जामाता लकुज को शाहराज की पदवी देकर बडे पद पर पहुचाया किन्तु यही पीछे से राजा मन्त्री दोनो की मृत्यु का कारण हुआ। |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १११ शकटवर्मा * | ४०२९।१।१० | ९०९।८ | ९०३।१० | ९२४।९ | २० दिन | वर्मवंश का अन्तिम राजा मुसल्मानों के मत के अनु- मार यह गोपालवर्मा का वास्तविक भाई नहीं था, मुहबोला भाई था। |
| | | ९०९।९ | ९०३।१० | ९२४।९ | २ | पार्थ को राज्य पर बैठाया शकटवर्मा की स्त्री थी। |
| ११२ सुगन्धारानी | ४०१८।९ | ९०८।८ | ९०५।१० | ९२६।९ | १० | तातारी और एकांग जाति ने उपद्रव किया निर्जित- |
| ११३ पार्थ | ४०२८।९ | | | | | वर्मा का पुत्र था। |
| | | ९२४।९ | ९२०।१० | ९४१।९ | ८ | पंगु था। |
| ११४ निर्जितवर्मा | ४०३९।९ | ९२५।९ | ९२१।१० | ९४२।९ | १४ | जातियुद्ध हुआ राजचक्र में गड़बड़ हुआ। |
| ११५ चक्रवर्मा | ४०५०।९ | ९३६।९ | ९२७।१० | ९५२।९ | १ | मुसल्मानों का शिववर्मा। |
| ११६ सुरवर्मायाशूरवर्मा | ४०५१।६ | ९३७।९ | ९३२।१० | ९५३।९ | ५ | फिर से गद्दी पर बैठा। |
| ११७ पार्थवर्मा | ४०५६।९ | ९३८।९ | ९३३।४ | ९५४।३ | ० | फिर से बैठा। |
| ११८ चक्रवर्मा | ४०५६।९ | ९३९।३ | ९३३।१० | ९५४।८ | ० | राजतरंगिणी में इस का नाम नहीं है मुसल्मानों ने इस का नाम शंकर दाम लिखा है और लिखा है कि यह बड़ा ही क्रूर था। |
| ११९ शंकरवर्धन | ४०५६।९ | | | | | |
| | | ९३९।७ | ९३५।४ | ९५६।३ | ० | तीसरी बेर गद्दी पर बैठा। |
| १२० चक्रवर्मा | ४०५९।९ | ९३९।११ | ९३६।८ | ९५७।७ | २ | अवन्तिवर्मा नामान्तर। |
| १२१ उन्मत्तवर्मा | ४०५८।९ | ९४१।११ | ९३८।१० | ९५९।८ | १ | इस के पीछे वर्णाट ने ° दिन राज्य किया प्रभाकरदेव का पुत्र था बड़ा ही उत्तम राजा हुआ है अन्त में फकीर हो गया कहते हैं कि मम्मट इस समय में था मुसल्मान लेखकों ने लिखा है कि संग्रामदेव का लड़का अमान था इस को इस की मा ने मार- |
| १२२ शूरवर्मा (२) * | ४०५९।९ | ९४२ | ९३९ | ९६० | ९ | |
| १२३ यशस्करदेव (तथा वर्णाट) | ४०६८।९ | | | — | | |

| राजसंख्या | नाम राजाओं के | गत कलि | टायर के मत से समय | कनिङ्हम के मत से समय | विलसन के मत से समय | राज्यकाल | विशेष वर्णन। |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | डाला उस का पुत्र एक बरस राज कर के दादी के डर से फकीर हो गया फिर तृभुवनगुप्त और बहमन ( भीमगुप्त ) गद्दी पर बैठे पर इन की दादी ने इन को मार डाला। फिर विग्रहदेव राजा हुआ। यह दिद्दा का भतीजा था। इस को भी नृसिंहराय नामक दिद्दा के साधक वजीर ने मार डाला। |
| १२५ | संग्रामदेव * | ४०६६ | ० | ६४८ | ६६६ | ०।६।० | पर्वगुप्त ने मारडाला। |
| १२६ | पर्वगुप्त | ४०७०।४ | ६५१ | ६४८ | ६६६ | १।४ | सुरेश्वरी क्षेत्र में मारा गया। |
| १२७ | क्षेमगुप्त | ४०७४।१० | ६५२ | ६५० | ६७१ | ४।६ | बौद्धों के बहुत से विहार तोड़ डाले। किसी के मत से आठ बरस। |
| १२८ | अभिमन्युगुप्त | ४०८८।८ | ६६१ | ६५८ | ६७६ | १३।१० | |
| १२९ | नन्दिगुप्त | ४०८९।९ | ६७५ | ६७२ | ६९३ | १।१ | इस की दादी दिद्दारानी ने इस को मारडाला। |
| १३० | तृभुवनगुप्त | ४०९४।९ | ६७६ | ६७३ | ६९४ | ४ | तथा। |
| १३२ | भीमगुप्त * | ४०९९।९ | ६७८ | ६७५ | ६९६ | ५ | ध्रुवाचार्य और पिचुल पण्डित इस की सभा में थे। कालिदास तथा श्रीहर्षादि कवि और एक विक्रम भी इसी के समय में थे। अर्थात् इस समय से हर्ष के |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | गन्यारम्भ तक कनिया के उदय का काल था। |
| १३३ | दिद्दा | ४१२२।६ | ६८२ | ६८० | १००१ | २३ | पुर्नोक्त तीनों को मार कर गद्दी पर बैठी। |
| १३४ | संग्रामदेव | ४१४६।६ | १००६।६ | १००३।६ | १०२४।७ | २४ | उस के काल में हम्मीर नामक तुर्क ने चढाई की और हार पाई। |
| १३५ | हरिराज और अनन्तदेव | ४१६६।२।७ | ० | १०२८ | १०३२ | ५२।४।७ | सोमदेव ने बृहत्कथा में अनन्त का पिता संग्रामदेव लिखा। हरि ने २२ दिनमात्र राज्य किया था, फिर अनन्त राजा हुआ अनन्त ने फौज के लोगों को एक बेर ८२ करोड कश्मीरी रुपया बांटा था। |
| १३६ | कलश | ४२०७।२।७ | ० | १०८० | १०५४ | ८।१ | मुसल्मानों का गुलशन। बिल्हण ने अपने विक्रमाङ्क चरित्र में उस की बडी स्तुति लिखी है। उस की माता का नाम सुभटा और मामा का नाम लोहरमण्डल क्षितपति था। ये लोग वैष्णवउदार और पण्डित थे। |
| १३८ | उत्कर्ष और हर्ष* | ४२०७।३ | ० | १०८८ | १०६२ | ०।०।२३ | बिल्हण ने इन का एक भाई विजयमल्ल नामक और लिखा है। सोमदेव ने बृहत्कथा उसी के समय में बनाई और लेखकों के मत से उस ने १२ वर्ष राज्य किया था। चालुक्य वंश में एक विक्रम उस समय भी था। और लेखकों का मत है कि यह पिता पुत्र भाई सब एक काल में जुदा जुदा राज्य बांटकर करते थे मुसल्मानों ने लिखा है कि १२०० मशाले नित्य उस की सभा में बलती थीं और बडा ही न्यायी था। |
| १३९ | उदयन विक्रम* | ४२५४।७।२ | ० | ११०० | १०६२ | १०।४।२ | हर्ष से राज्य पाया नामान्तर उद्दाम विक्रम वा उच्चल मुसल्मानो का वाजिल। |

| राजसंख्या | नाम राजाओं के | गति कलि | ट्रायर के मत से समय | कनिंहम के मत से समय | विलसन के मत से समय | राज्यकाल | विशेष वर्णन । |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १४० | शंखराज | ४२१७।७।२ | ० | ११०० | १५२ | ० | उच्चल को मारकर राजपर बैठा नामान्तर रड्ड इस को उच्चल के भाई सुस्सल ने मार डाला मुसल्मानो ने इस का नाम दुवैन लिखा है |
| १४१ | सल्ह | ४२१७।८।२२ | ० | १११० | १००२।० | १।२२ | इन राजाओ के समय में बडी लडाई हुई मुसल्मानो ने इस का नाम असस ओर इस के भाई का नाम एनिल लिखा है |
| १४२ | सुस्सल्ह | ४२३३।८।२२ | ० | ११११ | १०७२ | १६ | मल्लदेव का छोटा बेटा उच्चल का भाई |
| १४३ | भिक्षाचर* | ४२३४।२।२२ | ० | ११२७ | १०८८ | ०।६।० | |
| १४४ | जयसिंहदेव | ४२५६।२।२२ | ० | ११२७ | १०८८ | २२ | मुसल्मानो का जैनक मुसल्मानो ने इस के राज्य का अन्त ५३५ हिजरी में लिखा है राजतरंगिणी बनी शाके १०७० में यहा तक पूरा हिसाब करने से गतकलि ईसवी हिजरी सवत् शाका सब दश पद्रह बरस के हेर फेर में ठीक हो जाते हैं |
| १४५ | परमान | ४२६५।८।२२ | ० | ११४१ | १११० | ६।६ | |
| १४६ | वन्तिदेव | ४२७२।८।२२ | ० | ११५६ | १११६ | ७ | |
| १४७ | वोप्यदेव | ४२८१।८।२२ | ० | ११६६ | ११२६ | ६ | |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १४८ | जस्सदेव | ४३०६।८।२२ | ० | ११७५ | ११३५ | २५ | बोप्यदेव का भाई था राती था किसी के मत से १८ जन्म। |
| १४९ | जगदेव | ४३२०।८।२२ | ० | ११८३ | ११७३ | १४ | |
| १५० | राजदेव | ४३४३।८।२२ | ० | १२०८ | ११६७ | २३ | |
| १५१ | संग्रामदेव | ४३५६।८।२२ | ० | १२३१ | ११९० | १६ | |
| १५२ | रामदेव | ४३८०।६।२२ | ० | १२४७ | १२०६ | २२।१ | |
| १५३ | लक्ष्मणदेव * | ४३८३।३।२४ | ० | १२६८ | १२२७ | ३।४ | |
| १५४ | सिंहदेव* | ४३९८।७।२४ | ० | १२८१ | १२६१ | १४।४ | |
| १५५ | सिंहदेव (२)* | ४४१७।७।२४ | ० | १२९२ | १२७० | १९ | ट्रायर के मत से नाम उदयदेव भोटवंश का। |
| १५६ | श्रीरिंछण* | ४४२०।४।२४ | ० | १३१८ | १२९४ | ३।२ | |
| १५७ | कोटारानी | ४४३७।७।२४ | ० | १३३४ | १२९४ | १६।१ | रिंछन सुलतान के काल में द्वितीय कालस्वरूप दुल्च नामक मुगल ने (जो न मुसलमान था न हिन्दू) कश्मीर में प्रवेश करके वहां के नगर मन्दिर अट्टालिका बगीचा सब निर्मूल कर दिया और मनुष्यों को घास की भांति काट कर देश उजाड़ कर दिया मानो आर्यों का राज्य नाश होता है यह समझ कर ईश्वर ने कश्मीर की प्राचीन शोभा ही शेष नहीं रक्खी फिर कोटारानी के साथ उस के पालित दास शाहमीर ने विश्वासघात और कृतघ्नता करके अपने को राजा बनाया और कोटा से विवाह करने को विचारी को तंग किया पहले कोटा भागी किन्तु पकड़ आने पर ब्याह करना स्वीकार किया ब्याह की मह- |

| राजसंख्या | नाम राजाओं के | गत कलि | टायर के मत से समय | कनिङ्हम के मत से समय | विल्सन के मत से समय | राज्यकाल | विशेष वर्णन । |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | फिर सजी गई । जब दुलहिन शृंगार करके निकाह पढ़ाने आई साथ में कटार छिपाकर लाई ठीक विवाह के समय कटार पेट मे मारकर मर गई अन्त समय कहा 'ले विश्वासघातक जिस शरीर को तू चाहता है यह तेरे सामने है !!! हिन्दुओं का राज्य इसी के साथ समाप्त हुआ कुछ कम चार हजार बरस आर्य लोगों ने कश्मीर का भोग किया । |
| १५८ | शाहमीर | ४४४१।०।२४ | ० | १३३४।६।१० | ० | ३।५ | नामान्तर शमसुद्दीन । |
| १५९ | जमशेद | ४४४२।११।२४ | | १३३७।५ | | १।११ | |
| १६० | अलाउद्दीन | ४४५४।११।२४ | | १३३९।४ | | १२ | |
| १६१ | शहाबुद्दीन | ४४७२।११।२४ | | १३५२।०।२३ | | १८ | |
| १६२ | कुतुबुद्दीन | ४४८८।११।२४ | | १३७०।०।२३ | | १६ | |
| १६३ | सिकन्दर | ४५१२।११।२४ | | १३८६।०।२३ | | २४ | तैमूर का साला यह ऐसा कट्टर मुसल्मान था कि केवल कश्मीर के प्राचीन मन्दिर ही नहीं तोड़े, अपने सारे कश्मीर मण्डल में संस्कृत के जितने ग्रन्थ मिले सब को दीवार की नेव में डाल दिया !!! हा ! आज वे ग्रन्थ होते तो न जाने क्या क्या बात हमलोग जानते । |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १६४ | अलीशाह | ४५१६\|११\|२४ | ० | १४१०\|०\|२३ | ० | ७ | फ़क़ीर हो कर मक्के चला गया कोई कहता है कि जैनुलआब्दीन की क़ैद में मरा। |
| १६५ | जैनलाबदीन | ४५१६\|११\|२४ | | १४१७\|०\|२३ | | ५० | नामान्तर बुदशाह था शाही या पंचायत की अदालत ( Local Self-Government ) जारी किया। |
| १६६ | हैदरशाह | ४५७१\|११\|२४ | | १४६७\|०\|२३ | | २ | बड़ा विषयी था दीवार के नीचे दब कर मर गया। |
| १६७ | हसन | ४५८३\|११\|२४ | | १४६६\|०\|२३ | | १२ | बड़ा विषयी था। |
| १६८ | मुहम्मद | ४५८५\|११\|१४ | | १४८१\|०\|२८ | | २ | |
| १६९ | फतहशाह | ४५९६\|११\|१४ | | १४८३\|७\|२८ | | ११ | |
| १७० | मुहम्मद(२वेर) | ४६२७\|११\|२४ | | १४९१\|७\|२८ | | ३१ | |
| १७१ | फतह (२ वेर) | ४६४६\|११\|२४ | | १५१३\|५\|७ | | २२ | |
| १७२ | मुहम्मद(३वेर) | ४६५०\|११\|२४ | | १५१४\|५\|७ | | १ | |
| १७३ | फतह(३ वेर) | ४६५३\|११\|२४ | | १५१७\|५\|७ | | ३ | |
| १७४ | मुहम्मद(४वेर) | ४६५६\|११\|२४ | | १५२०\|५\|७ | | ३ | |
| १७५ | नाज़ुकशाह | ४६६४ | | १५२७\|५\|७ | | ७ | |
| १७६ | मुहम्मद(५वेर) | ४६६७ | | १५३०\|५\|७ | | ३ | |
| १७७ | नाज़ुकशाह(२वेर) | ४६७४ | | १५३७\|५\|७ | | ७ | शमशुद्दीन, इस्माइलशाह, इब्राहीमशाह, हबीबशाह, अलीशाह और गाज़ीशाह इतने बादशाहों के नाम यहां भिन्न भिन्न तवारीखों में और मिलते हैं। |
| १७८ | मिरज़ाहैदर | ४६७८ | | १५४१\|५\|७ | | ४ | शीओं को बड़ी दुर्दशा से मारा। नाज़ुकशाह के नाम से राज्य करता रहा। |
| १७९ | हुमायूं | ४६७८ | | ० | | ० | बीच में हुमायूं के समय से उस के मरने तक कामरा |

| राजसंख्या | नाम राजाओं के | गत कलि | ट्रायर के मत से समय | कनिङ्हम के मत से समय | विल्सन के मत से समय | राज्यकाल | विशेष वर्णन । |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | ० | ० | ० | | का काश्मीर में आना और उपद्रव करना और अनेक उपद्रवो में २५ या ३० वर्ष काल नष्ट हुआ । |
| १८० | गाज़ीशाह | ४६८६ | | | | ११ | मुसल्मानों के मत से नौ बरस । राजावली में ६ वर्ष गोर लोगों का राज्य स्फुट रहा ऐसा लिखा है । |
| १८१ | हुसैनशाह | ४६९५ | | | | ६ | |
| १८२ | अलीखांआदिलशाह | ४७०४ | | | | ९ | |
| १८३ | युसुफ़शाह* | ४७०५ | | | | १ | |
| १८४ | सैयदमुवारकखां | ४७०६ | | | | १ | |
| १८५ | लोहरशाह | ४७०६ | | | | ०।२ | राजावली में लोहर के पुत्र याकूब का राज्य एक वर्ष लिखा है । |
| १८६ | युसुफशाह(२वेर) | ४७०९ | | | | ३ | |
| १८७ | याकूबशाह | ४७१० | | | | १ | राजा भगवानदास से लड़ कर अपने नाम का सिक्का जारी किया । |
| १८८ | हुसैनशाह* | ४७१० | | | | ० | |
| १८९ | शमसीचक* | ४७११ | | | | ० | |
| १९० | अकबर | ४७३० | | | | १९ | १५८३ में सयाकृत ने कश्मीर लिया । इस प्रसिद्ध और |

वान् अपने मद के। इस प्रकार आपस की काट मार और भीतरी झगड़ों के कारण जड़ से हिलकर और निर्जीव होकर तैमूरलंग का भारी घराना अन्त को मिट्टी में मिल गया, और उस के नाश होने का कारण यह था कि उस से पच्छिम के देशों की कुछ उन्नति न हो सकी।

आजकल ऐसी राजनीति के कारण जिस से सब जात और सब धर्म्म के लोगों को समान रक्षा होती है श्रीमती की हर एक प्रजा अपना समय निर्विघ्न सुख से काट सकती है। सरकार के समभाव के कारण हर आदमी विना किसी रोक टोक के अपने धर्म के नियमों और रीतो को बरत सकता है। राजराजेश्वरी का अधिकार लेने से श्रीमती का अभिप्राय किसी को मिटाने या दबाने का नहीं है बरन रक्षा करने और अच्छी राह बतलाने का। सारे देश की शीघ्र उन्नति और उस के सब प्रान्तों की दिन पर दिन वृद्धि होने से अंगरेज़ी राज के फल सब जगह प्रत्यक्ष देख पड़ते हैं।

हे अंगरेज़ी राज के कार्यकर्त्ता और सच्चे अधिकारी लोग,— यह आप ही लोगों के लगातार परिश्रम का गुण है कि ऐसे २ फल प्राप्त हैं, और सब के पहले आप ही लोगों पर मैं इस समय श्रीमती की ओर से उनकी कृतज्ञता और विश्वास को प्रगट करता हूं। आप लोगों ने इस भारी राज की भलाई के लिये उन प्रतिष्ठित लोगों से जो आप के पहले इन कामों पर नियत थे किसी प्रकार कम कष्ट नहीं उठाया है और आप लोग बराबर ऐसे साहस, परिश्रम और सचाई के साथ अपने तन, मन को अर्पण करके काम करते रहे जिस से बढ़कर कोई दृष्टान्त इतिहासों में न मिलेगा।

कीर्त्ति के द्वार सब के लिये नहीं खुले हैं परन्तु भलाई करने का अवसर सब किसी को जो उसकी खोज रखता हो मिल सकता है। यह बात प्राय कोई गवर्नमेन्ट नहीं कर सकती कि अपने नौकरों के पदों को जल्द २ बढ़ाती जाय, परन्तु मुझे विश्वास है कि अंगरेज़ी सरकार की नौकरी में 'कर्त्तव्य का ध्यान' और 'स्वामी की सेवा में तन, मन को अर्पण कर देना' ये दोनों बातें 'निज प्रतिष्ठा' और 'लाभ' की अपेक्षा सदा बढ़कर समझी जायंगी। यह बात सदा से होती आई है और होती रहेगी कि इस देश के प्रबन्ध के बहुत से भारी २ और लाभदायक काम प्राय बड़े २ प्रतिष्ठित अधिकारियों ने नहीं किये हैं वरन ज़िले के उन अफ़सरों ने जिन की धैर्यपूर्वक चतुराई और साहस पर सम्पूर्ण प्रबन्ध का अच्छा उतरना सब प्रकार आधीन है।

श्रीमती की ओर से राजकाज सम्बन्धी और सेना सम्बन्धी अधिकारियों के विषय में मैं जितनी गुणग्राहकता और प्रशंसा प्रगट करूं थोड़ी है क्योंकि ये तमाम हिन्दुस्तान में ऐसे सूक्ष्म और कठिन कामों को अत्यन्त उत्तम रीति पर करते रहे हैं और करते हैं जिन से बढ कर सूक्ष्म और कठिन काम सरकार अधिक से अधिक विश्वासपात्र मनुष्य को नहीं सौंप सकती। हे राजकाज सम्बन्धी और सेना सम्बन्धी अधिकारियो,—जो कमसिनी में इतने भारी जिम्मे के कामों पर मुक़र्रर होकर बड़े परिश्रम कराने वाले नियमों पर तन, मन से चलते हो और जो निज पौरुष से उन जातियों के बीच राज्य प्रबन्ध के कठिन काम को करते हो जिन की भाषा धर्म और रीतें आप लोगों से भिन्न हैं—मैं ईश्वर से

प्रार्थना करता हूँ कि अपने २ कठिन कामों को दृढ़ परन्तु कोमल रीत पर करने के समय आप को इस बात का भरोसा रहे कि जिस समय आप लाग अपने जाति की बड़ी कीर्त्ति को थामे हुए हैं और अपने धर्म के दयाशील आज्ञाओं को मानते हैं उसी के साथ आप इस देश के सब जाति और धर्म के लोगों पर उत्तम प्रबन्ध के अनमोल लाभों को फैलाते हैं।

इस पच्छिम की सभ्यता के नियमों को बुद्धिमानी के साथ फैलाने के लिये जिस से इस भारी राज का धन बराबर बढ़ता गया हिन्दुस्तान पर केवल सरकारी अधिकारियों ही का पहसान नही है, वरन यदि मै इस अवसर पर श्रीमती की उस यूरोपियन प्रजा को जो हिन्दुस्तान में रहती हैं पर सरकारी नौकर नही हैं, इस बात का विश्वास कराऊं कि श्रीमती उन लोगों के केवल उस राजभक्ति ही की गुणग्राहकता नही करती जो वे लोग उनके और उनके सिंहासन के साथ रखते हैं किन्तु उन लाभों को भी जानती और मानती हैं जो उन लोगों के परिश्रम से हिन्दुस्तान को प्राप्त होते हैं तो मैं अपनी पूज्य स्वामिनी के विचारों को अच्छी तरह न वर्णन करने का दोषी ठहरूंगा।

इस अभिप्राय से कि श्रीमती को अपने राज के इस उत्तम भाग की प्रजा को सरकार की सेवा या निज की योग्यता के लिये गुणग्राहकता देखाने का विशेष अवसर मिले श्रीमती ने कृपापूर्वक केवल स्टार आफ इन्डिया के परम प्रतिष्ठित पद वालों और आर्डर आफ बृटिश इन्डिया के अधिकारियों की संख्या ही में थोड़ी सी बढ़ती नहीं की है किन्तु इसी हेतु एक बिलकुल नया पद और

नियत किया है जो "आर्डर आफ दि इन्डियन एम्पायर" कहलावेगा।

हे हिन्दुस्तान की सेना के अंगरेज़ी और देसी अफ़सर और सिपाहियो,—आप लोगों ने जो भारी २ काम बहादुरी के साथ लड़ भिड़ कर सब अवसरों पर किये और इस प्रकार श्रीमती की सेना की युद्धकीर्त्ति को थामे रहे उस का श्रीमती अभिमान के साथ स्मरण करती हैं। श्रीमती इस बात पर भरोसा रखकर कि आगे को भी सब अवसरों पर आप लोग उसी तरह मिल जुल कर अपने भारी कर्त्तव्य को सचाई के साथ पूरा करेंगे, अपने हिन्दुस्तानी राज में मेल और अमन चैन बनाए रखने के विश्वास का काम आप लोगों ही को सपुर्द करती है।

हे वालन्टियर सिपाहियो,—आप लोगों के राजभक्ति पूर्ण और सफल यत्न जो इस विषय में हुए हैं कि यदि प्रयोजन पड़े तो आप सरकार की नियत सेना के साथ मिलकर सहायता करें इस शुभ अवसर पर हृदय से धन्यवाद पाने के योग्य हैं।

हे इस देश के सरदार और रईस लोग,—जिन की राजभक्ति इस राज के बल को पुष्ट करनेवाली है और जिन की उन्नति इस के प्रताप का कारण है, श्रीमती महारानी आप को यह विश्वास करके धन्यवाद देती हैं कि यदि इस राज के लाभों में कोई विघ्न डाले या उन्हें किसी तरह का भय हो तो आप लोग उस की रक्षा के लिये तैयार हो जायंगे। मैं श्रीमती की ओर से और उन के नाम से दिल्ली आने के लिये आप लोगों का जी से स्वागत करता हूं, और इस बड़े अवसर पर आप लोगों के इकट्ठे होने को इगलि-

स्तान के राजसिंहासन की ओर आप लोगों की उस राज भक्ति का प्रत्यक्ष प्रमाण गिनता हूं जो श्रीमान् प्रिन्स आफ वेल्स के इस देश में आने के समय आप लोगों ने दृढ़ रीत पर प्रकट की थी। श्रीमती महारानी आप के स्वार्थ को अपना स्वार्थ समझती है, और अंगरेज़ी राज के साथ उस के कर देने वाले और स्नेही राजा लोगों का जो शुभ संयोग से सम्बन्ध है उस के विश्वास को दृढ़ करने और उस के मेल जोल को अचल करने ही के अभिप्राय से श्रीमती ने अनुग्रह करके वह राजसी पदवी ली है जिसे आज हम लोग प्रसिद्ध करते हैं।

हे हिन्दुस्तान की राज राजेश्वरी के देसी प्रजा लोग,—इस राज की वर्त्तमान दशा और उस के नित्य के लाभ के लिये अवश्य है कि उस के प्रबन्ध को जांचने और सुधारने का मुख्य अधिकार ऐसे अंगरेज़ी अफसरों को सपुर्द किया जाय जिन्हों ने राज काज के उन तत्वों को भली भांति सीखा है जिन का बरताव राज राजेश्वरी के अधिकार स्थिर रहने के लिये अवश्य है। इन्हीं राजनीति जानने वाले लोगों के उत्तम प्रयत्नों से हिन्दुस्तान सभ्यता में दिन २ बढ़ता जाता है और यही उसके राजकाज सम्बन्धी महत्व का हेतु और नित्य बढ़नेवाली शक्ति का मुख्य कारण है और इन्हीं लोगों के द्वारा पच्छिम देश का शिल्प, सभ्यता और विज्ञान, (जिन के कारण आज दिन यूरोप लड़ाई और मेल दोनों में सब से चढ़ बढ़ कर है) बहुत दिनों तक पूरब के देशों में वहां वालों के उपकार के लिये प्रचलित रहेगा।

परन्तु हे हिन्दुस्तानी लोग! आप चाहे जिस जाति या मत के हों यह निश्चय रखिये कि आप इस देश के प्रबन्ध में योग्यता

के अनुसार अंगरेज़ों के साथ भली भांति काम पाने के योग्य हैं, और ऐसा होना पूरा न्याय भी है, और इंगलिस्तान तथा हिन्दुस्तान के बड़े राजनीति जानने वाले लोग और महारानी की राजसी पार्लमेन्ट व्यवस्थापकों ने बार बार इस बात को स्वीकार भी किया है। गवर्नमेन्ट आव इण्डिया ने भी इस बात को अपने सम्मान और राजनीति के सब अभिप्रायों के लिये अनुकूल होने के कारण माना है। इसलिये गवर्नमेन्ट आव इंडिया इन बरसो में हिंदुस्तानियों की कारगुज़ारी के ढंग में, मुख्यकर बड़े २ अधिकारियों के काम में, पूरी उन्नति देख कर संतोष प्रगट करती है।

इस बड़े राज्य का प्रबन्ध जिन लोगों के हाथ में सौंपा गया है उन में केवल बुद्धि ही के प्रबल होने की आवश्यकता नहीं है वरन उत्तम आचरण और सामाजिक योग्यता की भी वैसी ही आवश्यकता है। इस लिये जो लोग कुल, पद, और परम्परा के अधिकार के कारण आप लोगों में स्वाभाविक ही उत्तम हैं उन्हें अपने को और संतान को केवल उस शिक्षा के द्वारा योग्य करना अवश्य है जिस से कि वे श्रीमती महारानी अपनी राजराजेश्वरी की गवर्नमेन्ट की राजनीति के तत्वों को समझें और काम में ला सकें और इस रीत से उन पदों के योग्य हों जिन के द्वार उन के लिये खुले हैं।

राजभक्ति, धर्म, अपक्षपात, सत्य और साहस देश सम्बन्धी मुख्य धर्म हैं इन का सहज रीत पर बरताव करना आप लोगों के लिये बहुत आवश्यक है, और तब श्रीमती की गवर्नमेन्ट राज के

प्रबन्ध में आप लोगों की सहायता बड़े आनन्द से अंगीकार करेगी, क्योंकि पृथ्वी के जिन २ भागों में सरकार का राज है वहां गवर्नमेन्ट अपनी सेना के बल पर उतना भरोसा नहीं करती जितना कि अपनी सन्तुष्ट और एकजी प्रजा की सहायता पर जो अपने राजा के वर्त्तमान रहने ही में अपना नित्य मंगल समझकर सिंहासन के चारों ओर जी से सहायता करने के लिये इकट्ठे हो जाते हैं।

श्रीमती महारानी निगल राज्यों को जीतने या आसपास की रियासतों को मिला लेने से हिन्दुस्तान के राज की उन्नति नहीं समझती वरन इस बात में कि इस कोमल और न्याययुक्त राज-शासन को निरुपद्रव बराबर चलाने में इस देश की प्रजा क्रम से चतुराई और बुद्धिमानी के साथ भागी हो। जो हो उनका स्नेह और कर्त्तव्य केवल अपने ही राज से नहीं है वरन श्रीमती शुद्ध चित्त से यह भी इच्छा रखती हैं कि जो राजा लोग इस बड़े राज की सीमा पर हैं और महारानी के प्रताप की छाया में रहकर बहुत दिनों से स्वाधीनता का सुख भोगते आते हैं उनसे निष्कपट भाव और मित्रता को दृढ़ रक्खें। परन्तु यदि इस राज के अमन चैन में किसी प्रकार के बाहरी उपद्रव की शंका होगी तो श्रीमती हिन्दुस्तान की राजराजेश्वरी अपने पैतृक राज की रक्षा करना खूब जानती हैं। यदि कोई विदेशी शत्रु हिन्दुस्तान के इस महाराज पर चढ़ाई करे तो मानो उस ने पूरब के सब राजाओं से शत्रुता की, और उस दशा में श्रीमती को अपने राज के अपार बल, अपने स्नेही और कर देने वाले राजाओं की वीरता और

राजभक्ति और अपनी प्रजा के स्नेह और शुभ चिन्तकता के कारण इस बात की भरपूर शक्ति है कि उसे परास्त करके दंड दें।

इस अवसर पर उन पूरब के राजाओं के प्रतिनिधियों का वर्त्तमान होना जिन्हों ने दूर २ देशों से श्रीमती को इस शुभ समारम्भ के लिये बधाई दी है, गवर्नमेन्ट आव इन्डिया के मेल के अभिप्राय, और आस पास के राजाओं के साथ उस के मित्र का स्पष्ट प्रमाण है। मैं चाहता हूं कि श्रीमती की हिन्दुस्तानी गवर्नमेन्ट की तरफ से श्रीयुत ग्यानोकलाल, और उन राजदूतों को जो इस अवसर पर श्रीमती के स्नेही राजाओं के प्रतिनिधि हो कर दूर २ से अंगरेज़ी राज में आए हैं, और अपने प्रतिष्ठित पाहुने श्रीयुत गवरनर जेनरल गोआ, और बाहरी कान्सलों का स्वागत करूं।

हे हिन्दुस्तान के रईस और प्रजा लोग,—मैं आनन्द के साथ आप लोगों को वह कृपा पूर्वक संदेसा जो श्रीमती महारानी आप लोगों की राजराजेश्वरी ने आज आप लोगों को अपने राजसी और राजेश्वरीय नाम से भेजा है सुनाता हूं। जो वाक्य श्रीमती के यहां से आज सवेरे तार के द्वारा मेरे पास पहुंचे हैं ये हैं :—

"हम, विक्टोरिया ईश्वर की कृपा से, संयुक्त राज ( ग्रेट ब्रिटन और आयरलैन्ड ) की महारानी, हिन्दुस्तान की राजराजेश्वरी, अपने वाइसराय के द्वारा अपने सब राज काज सम्बन्धी और सेनासबंधी अधिकारियों, रईसों, सरदारों और प्रजा को जो इस समय दिल्ली में इकट्ठे हैं अपना राजसी और राजराजेश्वरीय आशीर्वाद भेजते हैं और उस भारी कृपा और पूर्ण स्नेह का विश्वास कराते हैं जो हम अपने हिन्दुस्तान के महाराज्य की प्रजा

की ओर रखते हैं : हम को यह देख कर जी से प्रसन्नता हुई कि हमारे प्यारे पुत्र का इन लोगों ने कैसा कुछ आदर सत्कार किया, और अपने कुल और सिंहासन की ओर उन की राजभक्ति और स्नेह के इस प्रमाण से हमारे जी पर बहुत असर हुआ। हमें भरोसा है कि इस शुभ अवसर का यह फल होगा कि हमारे और हमारी प्रजा के बीच स्नेह और दृढ़ होगा, और सब छोटे बड़े को इस बात का निश्चय हो जायगा कि हमारे राज में उन लोगों को स्वतन्त्रता, धर्म और न्याय प्राप्त हैं और हमारे राज का अभिप्राय और इच्छा सदा यही है कि उन के सुख की वृद्धि, सौभाग्य की अधिकता, और कल्याण की उन्नति होती रहे।"

मुझे विश्वास है कि आप लोग इन कृपामय वाक्यों की गुण-ग्राहकता करेंगे।

ईश्वर विक्टोरिया संयुक्त राज की महारानी और हिन्दुस्तान की राजराजेश्वरी की रक्षा करे।

इस ऐड्रेस के समाप्त होते ही नैशनल ऐन्थेम का बाजा बजने लगा और सेना ने तीन बार हुर्रे शब्द की आनन्दध्वनि की। दरबार के लोगों ने भी परम उत्साह से खड़े होकर हुर्रे शब्द और हथेलियों की आनन्दध्वनि करके अपने जी का उमंग प्रगट किया। महाराज सेंधिया, निज़ाम की ओर से सर सालारजंग, राजपुताना के महाराजों की तरफ से महाराज जयपुर, बेगम भूपाल, महाराज कश्मीर, और दूसरे सरदारों ने खड़े होकर एक दम में को बधाई दी और अपनी राजभक्ति प्रगट की। इस के अनन्तर श्रीयुत वाइसराय ने आज्ञा की कि दरबार हो चुका और अपनी चार घोड़े की गाड़ी पर चढ़कर अपने खेमे को रवाने हुए।

श्रीमती महारानी के राजराजेश्वरी की पदवी लेने के उत्सव में गवरन्मेन्ट आव इन्डिया ने हिन्दुस्तान के रईसों और साधारण लोगों पर जो अनेक अनुग्रह किये हैं उन्हें हम संक्षेप के साथ नीचे लिखते हैं।

## सलामी

जम्बू, ग्वालियर, इंदौर, उदयपुर और त्रावणकोर के महाराजों की सलामी उनकी ज़िन्दगी भर के लिये १६ के बदले २१ तोप की हो गई, और महाराज जयपुर की १७ से बढ कर २१।

जोधपुर और रीवां के महाराजों के लिये उनकी ज़िन्दगी भर को १७ से बढ़कर १६ तोप की सलामी हो गई।

किशुनगढ़ और उर्छा के महाराजों को सलामी उनके जीवन समय के लिये १५ तोप के बदले १७ हो गई, और नौवाब टोंक की ११ से बढ़ कर १७। भूपाल की बेगम के पति और हैदराबाद के शम्सुल उमरा नामी दूसरे मंत्री की सलामी नए सिर से १७ तोप की नियत हुई।

नौवाब रामपुर की सलामी उमर भर के लिये १३ से १५ तोप हुई, और भाव नगर के ठाकुर, नवा नगर के जाम, जूनागढ़ के नौवाब और काठियावाड़ के राजा की ११ से बढ़ कर १५। आरकट के शहजादे और बेगम भूपाल की सम्बन्धिनी कुदसिया बेगम को १५ तोप की सलामी नए सिर से मुक़र्रर हुई।

महाराज पन्ना, राजा जींद और राजा नाभा की ११ से १३ तोप की सलामी जिन्दगी भर के लिये हो गई और महारानी

तंजोर और महाराज बर्दवान को नए सिर से १३ तोप की सलामी मिली।

मकला के नकीब और शिवहर के जमादार को १२ तोप की सलामी उमर भर के लिये मिली।

मलेरकोटला के नौवाब की सलामी ज़िन्दगी भर के लिये ६ से ११ हो गई, और मुरवी के ठाकुर साहिब और टिहरी के राजा के लिए नए सिर से ११ तोप की सलामी क़ायम हुई।

नीचे लिखी हुई जगहों के राजाओं, सरदारों या ठाकुरों को जीवन समय के लिये नये सिर से नौ २ तोप की सलामी मिली—

धरमपुर, ध्रोल, बलरामपुर, बलडा, बिरोदा, गोंदाल, जंजोरा, सरींद, किलचीपुर, लिमरी, मेहर पलिटाना, राजकोट, सुकेतरा ( के सुलतान ), सुचीन, वादवान और वंकानेर।

यहां यह भी लिखना आवश्यक है कि १ जनवरी सन् १८७७ से श्रीमती राजराजेश्वरी की आज्ञानुसार उनको सलामी १०१ तोप की और राजसी झंडे तथा हिन्दुस्तान के गवर्नर जेनरल को ३१ तोप की नियत हुई।

नीचे लिखेहुए राजा और अधिकारी लोग "काउन्सिलर आव दि एम्प्रेस" ( राजराजेश्वरी के सलाहकार ) नियत हुए :—

## जीवन समय तक।

महाराज कश्मीर श्रीरणवीरसिंह जी० सी० एस० आई०।

,, बूंदी श्रीरामसिंह जी० सी० एस० आई०।

,, ग्वालियर, श्रीजयाजीराव सेंधिया जी० सी० एस० आई०।

,, इन्दौर, श्रीतुकाजीराव हुलकर जी० सी० एस० आई०।

,, महाराज जयपुर, श्रीरामसिंह जी० सी० एस० आइ० ।

,, ट्रावनकोर, श्रीरामवर्मा जी० सी० एस० आइ० ।

,, जींद, श्रीरघुबीर सिंह जी० सी० एस० आइ० ।

,, नौवाब रामपुर, कलबअलीखां जी० सी० एस० आइ० ।

पद का अधिकार रहने तक

श्रीयुत् रिचार्ड मान्नाजिनेट कैम्बेल जी० सी० एस० आइ० ड्यूक आव वकिंहैम ऐन्ड शान्डास, मदरास के गवरनर ।

सर फिलिप उडहाउस जी० सी० एस० आइ०, के० सी० बी०, बम्बई के गवरनर ।

सर एफ़० हेन्स के० सी० बी०, हिन्दुस्तान के कमाण्डरिनचीफ़ ।

सर रिचर्ड टेम्पल के० सी० एस० आइ० बंगाल के लेफ्टेनेन्ट गवरनर ।

सर जार्ज कूपर सी० बी० पश्चिमोत्तर देश के लेफ्टेनेन्ट गवरनर ।

सर राबर्ट डेवीस के० सी० एस० आइ०, पंजाब के लेफ्टेनेन्ट गवरनर ।

सर जान स्ट्रैची के० सी० एस० आइ० गवरनर जेनरल की काउन्सिल के मेम्बर ।

सर हेनरी नार्मन के० सी० बी० गवरनर जेनरल की काउन्सिल के मेम्बर ।

आनरबल ए० हाबहाउस क्यू० सी०, गवरनर जेनरल की काउन्सिल के मेम्बर ।

सर ए० क्लार्क के० सी० एम० जी०, सी० बी०, गवरनर जेनरल की काउन्सिल के मेम्बर ।

आनरेबल ई० बेली सी० एस०, आइ०, गवरनर जेनरल की काउन्सिल के मेम्बर।

सर ए० आरबुथनाट के० सी० एस० आइ०, गवरनर जेनरल की काउन्सिल के मेम्बर।

नीचे लिखे हुए राजाओं को प्रथम श्रेणी के स्टार आव इन्डिया ( जी० सी० एस० आइ० ) की पदवी मिली -

श्रीयुत् महाराज रामसिंह, बूंदी।

,, महाराज ईश्वरीप्रसादनारायण सिंह, बनारस।

,, महाराज जसवन्त सिंह, भरतपुर।

,, प्रिन्स अज़ीमजाह बहादुर, आर्काट।

इन लोगों को दूसरी श्रेणी के स्टार आव इन्डिया ( के० सी० एस० आइ० ) की पदवी मिली :—

श्रीशिवाजी छत्रपति, राजा कोल्हापुर।

राजा आनन्दराव पंवार, धारवाले।

श्रीमानसिंहजी, राजा ध्रांगध्रा।

श्रीविभवजी, जाम नवानगर।

आर० जे० मैकडोनल्ड, श्रीमती के ईस्ट इन्डीज की जहाजी फौजों के कमान्डरिनचीफ।

सर जार्ज कूपर सी० बी०, पश्चिमोत्तर देश के लेफ्टेनेन्ट गवरनर।

जेम्स स्ट्रीचन साहिब, गवरनर जेनरल की काउन्सिल के पहले मेम्बर।

आर्थर हावहाउस साहिब, गवरनर जेनरल की काउन्सिल में मेम्बर।

ई० सी० बेली साहिब सी० एस० आइ० गवरनर जेनरल की काउन्सिल के मेम्बर।

तीसरे दरजे के स्टार आव इंडिया [ सी० एस० आइ० ] की पदवी २५ आदमियों को मिली जिन में मथुरा के सेठ गोबिन्द दास, कश्मीर के दीवान ज्वाला सहाय, और ट्रावणकोर के दीवान शशिया शास्त्री का भी गिनना चाहिये। नीचे लिखे हुए राजाओं को उनके नाम के सामने लिखी हुई पदवियां मिली।

महाराज गाइकवाड़ बड़ोदा—"फरज़न्दि खास दौलति इंगलिशिया" ( अंगरेज़ी सरकार के मुख्य बेटे )

महाराज ग्वालियर—"हिसामुस्सलतनत" [ राज्य की तलवार ]

महाराज कश्मीर—"इन्द्रमहेन्द्र बहादुर सिपरिसलतनत" ( राज्य की ढाल )

महाराज अजयगढ़—"सवाई"

महाराज बिजावर—"सवाई"

महाराज चरखारी—"सिपहदारुलमुल्क" (देश के सेनापति)

महाराज दतिया—"लोकेन्द्र"

नीचे लिखे हुए सरदारों और रईसों को "महाराज" की पदवी अपनी ज़िन्दगी भर के लिये मिली :—

आनन्दराव पवार, धार के राजा।

दृग सिंह, रम्थर के राजा बहादुर।

धनुर्जय नारायणभंज देव, किलाक्योंझार के राजा, उड़ीसा।

देव्या सिंह देव, पुरी के राजा, उड़ीसा।

जगदेन्द्रनाथ राय, [ राजा नाटौर के घराने की बड़ी औलाद ]

राजा ज्योतिन्द्र मोहन ठाकुर।

कृष्णचन्द्र, मोरभंज वाले, उड़ीसा।

महीपत सिंह, पटना।

आनरेबल राजा नरेन्द्रकृष्ण, कलकत्ता।

राजा कृष्ण सिंह, सुसाग के राजा।

राजा रमानाथ ठाकुर, कलकत्ता।

नीचे लिखी हुई रानियों को उनके जीवन समय के लिये "महारानी" का पदवी मिली :—

रानी हरसुन्दरी देव्या, सिरसौल, वर्दवान।

रानी हीरान कुमारी, पैंदरा, मानभूम।

रानी सुरतसुन्दरी देव्या, राजशाही।

राजा सर दिनकरराव के० सी० एस० आइ० को "राजा मुशीरिखास बहादुर" [ राजा मुख्य सलाहकार बहादुर ] की पदवी उनकी ज़िन्दगी के लिये मिली।

नीचे लिखेहुए सरदारों और रईसों का उनकी ज़िन्दगी के लिये "राजा बहादुर" की पदवी मिली :—

रघुवीरदयाल सिंह, थिरांदा के राजा।

खड्गसिंह, गुरौला के राजा।

उदितप्रतापदेव, खरौंद के राजा।

राजा बिशेशर मालिया, सिरसौल, वर्दवान।

राजा हरिबल्लभसिंह, बिहार।

राजा हरनाथ चौधरी, दुवलहट्टी, राजशाही।

राजा मंगलसिंह, भिनाई, अजमेर।

राजा रामरंजन चक्रवर्त्ती, बीरभूम।

—:○:—

नीचे लिखे हुए मनुष्यों को उन के जीवन समय के लिये "राजा" की पदवी मिली :—

बाबू अजीत सिंह, तरौल, प्रतापगढ़।

बाबा बलवन्त राव, जबलपुर।

बलवन्त सिंह, गंगवाना।

डमरू कुमार वेंकटिया नयुडू, ज़मींदार कलाहस्थी, उत्तर आरकट।

देवा सिंह, राजगढ़।

दिगम्बर मित्र, कलकत्ता।

राव गंगाधरराम राव, ज़मींदार पितापुर, गोदावरी प्रान्त।

राव छत्रसिंह, ज़मींदार कल्याधन।

हरिश्चन्द्र चौधरी, मैमनसिंह।

कमलकृष्ण, कलकत्ता।

राय बहादुर क्षेत्रमोहनसिंह, दीनाजपुर।

कुंअर हरनरायण सिंह, हातरस।

कुंअर लछमन सिंह, डिप्टी कलेक्टर, बुलन्दशहर।

सर टी० माधवराव के० सी० एस० आई०, बड़ोदा के दीवान।

ठाकुर माधव सिंह, अजमेर।

प्रताप सिंह, अजमेर।

रामनरायन सिंह, मुंगेर।

श्यामनन्द दे, बलेसर।

श्यामशंकर राय, टिउटा।

सरदार सूरत सिंह मंजिठिया सी० एस० आइ०।

राव साहिब त्र्यम्बक जी नाना अहीर, नागपुर के राव।

कांद्रोकिशोर भूपति ज़मीदार सुकींदा, उड़ीसा।

पाद्रोलब राव, ज़मीदार भील, उड़ीसा।

३२ आदमियों को "राव बहादुर" की पदवी मिली जिन में गोपाल राव हरीदेशमुख, अहमदाबाद की स्मालकाज़कोर्ट के जज, और नारायण भाई दंडकर बरार के शिक्षाविभाग के डाइरेक्टर भी हैं।

२६ मनुष्यों को "राय बहादुर" की पदवी मिली जिन में डाक्टर राजेन्द्र लाल मित्र और बाबू कृष्णोदास पाल के नाम भी गिनने चाहियें।

८ आदमियों को "राव साहिब" की पदवी मिली, ४ को "राव" की और ५ को "राय" की। इन में से अजमेर के पांच आदमी "रावसाहिब" और तीन "राय" हुए। निस्संदेह अजमेर के चीफ़ कमिश्नर सिफारश करने में बड़े उदार जान पड़ते हैं क्योंकि और भी बहुत सी पदवियां उधरवालों के हिस्से में आई हैं। हमारे पश्चिमोत्तर देश से तो सिवाय दो एक के कोई पूछा ही नहीं गया है यद्यपि योग्य पुरुषों की यहां कमी नहीं है।

राय मुन्शी अमीचंद अजमेर के जुडिशल असिस्टेन्ट कमिश्नर को "सरदार बहादुर" की पदवी मिली, रतनसिंह मध्य भरतखंड के पुलीस सुपरिन्टेन्डेन्ट को "सरदार" की, देवर परगना के

ठाकुर हीरासिंह को "ठाकुर रावत" की; और लछमीनरायन सिंह केरावाले को "ठाकुर" की पदवी दी गई। ४ आदमी "नौवाब" हुए। ४० को "खां बहादुर" का खिताब मिला जिन में से एक मौलवी अबदुललतीफ़ खां कलकत्ते के डिपटी कलेक्टर भी हैं; और दो को "खां" का खिताब मिला।

इन सरदारों को उनके नाम के सामने लिखे हुए खिताब खानदानी मिले :—

महाराज सर जयमंगल सिंह बहादुर के० सी० एस० आई० गिद्धौर, मुंगेर—"महाराज बहादुर"।

धर्मजीत सिंह देव, सरदार उदैपुर, छोटानागपुर महाल—"राजा उदयपुर"।

नौवाब खाजा अबदुलगनी, ढाका—"नौवाब"

दीवान गयासुद्दीनअली खां सज्जादानशीन, अजमेर, को उन को जिन्दगी भर के लिये "शेखुलमशायख" का खिताब मिला, और सरदार अतरसिंह बहादुर, भदौर, को "मलाजुल उलमा उलफ़ीजला" का।

इस के सिवाय एक को "दीवान बहादुर" की, एक को 'दीवान" की, और १३ को "आनररी असिसटन्ट कमिशनर" की पदवी दी गई।

दो यूरोपियन महाशयों को फारिन डिपार्टमेंट के आनररी असिसटन्ट सेक्रिटरी का, और आनररी असिस्टेन्ट प्राइवेट सेक्रिटरी का पद भी अलग २ दिया गया।

सेना के कितने अधिकारी के साथ भी "सरदार बहादुर" और "बहादुर" की पदवियां लगा दी गईं, और सब छोटे २ अधिकारियों, जहाज़ी नौकरों, सेना के सिपाहियों और गोरों को एक २ दिन की तनख़ाह इनाम मिली और दूसरी रिआयतें भी इन के साथ की गईं। इस के सिवाय नेटिव कमिशन्ड आफ़िसर लोगों की तनख़ाह भी कुछ बढ़ा दी गई है।

रहीमख़ां ख़ां बहादुर, असिसृन्ट सर्जन लाहौर को "आनररी सर्जन" की पदवी मिली।

श्रीयुत रणवीर सिंह जी० सी० एस० आइ० महाराज जम्बू और कश्मीर, और श्रीयुत जयाजीराव सेंधिया जी० सी० एस० आइ० महाराज ग्वालियर को सेना के जेनरल [ जरनैल ] का पदप्रतिष्ठा की रीत पर श्रीमतीराजराजेश्वरी की ओर से दिया गया।

---

## राजालोगों के सलामी की शोधी हुई नई फ़िहरिस्त।

---

### राज की सलामी

२१

गाइकवाड़ बड़ोदा, निज़ाम हैदराबाद और महाराज मैसूर।

१६

महारानी मेवाड़, खान क़िलात, बेगम भूपाल; महाराज जम्बू, इन्दौर, ग्वालियर, ट्रैवंकोर और कोल्हापुर।

१७

बहावलपुर के नवाब, बूंदी के महाराव राजा, कोटा के महाराव, कोचीन के राजा, कच्छ के राव, और भरतपुर बीकानेर जैपुर करौली जोधपुर पटियाला और रीवां के महाराजा।

१५

धार, दतिया, ईडर, कृष्णगढ, शिकम और उर्छा के महाराजा, देवास के छोटे बड़े राजा, प्रतापगढ़ के राजा, अलवर के महाराव राजा, राजाधौलपुर, डूंगरपुर और जैसलमेर के महा रावल, झालावार के महाराज राना, खैरपूर के खां और सिरोही के राव।

१३

महाराजा बनारस, जावरा और रामपूर के नवाब, कोंच बिहार, रतलाम और त्रिपुरा के राजा।

११

चम्बा, छतरपुर, ध्रांगध्रा, फरीदकोट, झबुआ, जींद, कहंलूर, कपूरथला, मण्डी, नाभा, नरसिंहगढ़, राजपिम्पला, सीतामऊ, सिलाना, सिरमौर, और सुकेत के राजे। बावनी, कम्बे, जूनागढ़, राधनपूर, राजगढ़, और टोंक के नवाब। अजयगढ़, बिजावर, चरखारी, पन्ना और समथर के महाराजे; बांसवारा के महारावल, भाव नगर के ठाकुर, नवा नगर के जाम, पालनपुर के दीवान और पोर बन्दर के राना।

९

अली राजपूर, बढ़वानी और लुनवारा के राना; बैरिया, छोटा उदयपुर, नगोद और सोंठ के राजा; बालाशिनोर के बाबी, फुलदी

और लहज के सुलतान तथा सावन्तवाड़ी के देसाई और मालियर कोटला के नव्वाब।

---

## शारीरिक सलामी।

२१

महाराज दिलीप सिंह, महाराज जीयाजी राव सेंधिया, महाराज तुकोजी राव होलकर, महाराना सज्जनसिंह जी उदयपुर महाराज राम सिंह सवाई जयपुर, महाराज रणवीर सिंह कश्मीर, महाराज श्रीरामबरमा ट्रयावेङ्कोर।

१६

मुरशिदाबाद के नवाब निज़ाम, महाराज जसवन्त सिंह जोधपुर, महाराज सरजङ्ग बहादुर वज़ीर नयपाल, महाराज रघुराज सिंह रीवां।

१७

बेगम भूपाल के पति, हैदराबाद के सालारजङ्ग और शमसुल-उम्रा, महाराज पृथ्वी सिंह कृष्णगढ़, महाराज महेन्द्रप्रताप सिंह पन्ना और नवाब इब्राहीम ख़ां टोंक।

१५

आर्कट के प्रिन्स अज़ीमजाह, ठाकुर तख़्तसिंह जी भाव नगर, कुदसिया बेगम भूपाल, राजा मानसिंह ध्रांगध्रा, नवाब महाबतख़ां जूनागढ़, जाम श्रीविभव जी नवा नगर, नवाब कलबलीख़ां रामपुर।

१३

महाराज महताबचन्द वर्द्धवान, महाराज जींद, महाराज पन्ना, महाराज विजयनगरम्, राजा नाभा और रानी विजय महिसी मुक्ताबाई तंजौर।

१२

उमर बिन अल्लाह बिन मुहम्मद नकीब मकला, औध बिन उमर जमादार शहरा।

११

नवाब मालियर कोटला, ठाकुर मोरवो और राजा टेहरो।

९

महारावल बांसवाड़ा, महाराजा बलरामपुर, महारावल धरमपुर, धोल गोंदल, लिमड़ी, पालीटाना, राजकोट और वादवान के ठाकुर, जंगीरा के और सुचीन के नवाब; खंरोढ़, बंकनीर विरोदा और सैदर के राजे और सुलतान सकोतरा तथा किलिचीपुर के राव।

विदित रहे कि महाराज नैपाल, सुलतान मसकत, सुलतान जंजीबार और अमीर काबुल की सलामी भी २१ है।

---

# कालचक्र

अर्थात्

संसार में जो बड़ी बड़ी घटना हुई हैं उन का समय निर्णय

## श्रीहरिश्चन्द्र लिखित,

—:*:—:*:—

क्षत्रिय पत्रिका सम्पादक-स० कु० बाबू रामदीन सिंह सङ्कलित

राय साहिब रामरणविजय सिंह द्वारा प्रकाशित




खड्गविलास प्रेस, बांकीपुर, पटना
बाबू रामप्रसाद सिंह द्वारा मुद्रित
ह० स० ३३—१६१८

ॐ कालात्मने भगवते श्रीकृष्णाय नमः

# भूमिका।

हाय ! इस 'कालचक्र' को पूरा करके छपाने की भी नौबत न पहुंची कि पूज्यपाद भारतेन्दु जी आप ही कालचक्र के कराल गाल में जा फसे ! अस्तु भगवदिच्छा, अब कोई वश नहीं।

यह उन का परिश्रम आप लोगों की सेवा में भेंट किया जाता है, यदि इस से आप लोगों को कुछ भी सहायता मिलेगी तो सब परिश्रम सुफल हो जायगा।

| | |
|---|---|
| बनारस | सेवक |
| वैशाख कृष्ण १ सं० १९४९. | श्रीराधाकृष्ण दास। |

ॐ कालात्मने श्रीकृष्णाय नमः।

# कालचक्र।

## ईसवी के पूर्व का काल।

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| सृष्टि का प्रारम्भ | १९७२९४७१०१ | आर्य्य लोगों के मत से। |
| सत्ययुग का प्रारम्भ | ३८९११०१ | आर्य्य लोगों के मत से। |
| त्रेतायुग का प्रारम्भ | २१६३१०१ | आर्य्य लोगों के मत से। |
| द्वापरयुग का प्रारम्भ | ८६७१०१ | आर्य्य लोगों के मत से। |
| कलियुग का प्रारम्भ | ३१०१ | ज्योतिष के मत से |
| " | १८५७ | भागवत " |
| " | १७७५ | ब्रह्माण्ड पुराण " |
| " | १७२९ | वायुपुराण " |
| " | १०७८० | बौद्ध लोग " |
| इक्ष्वाकु का जन्म और प्रथम बुद्ध | २१८३१०२ | पौराणिक मत से |
| " " | ५००० | जोन्स " |
| " " | २७०० | विल्फर्ड " |
| " " | १५२८ | बेन्टली " |
| " " | २२०० | टाड " |
| " " | ३५०० | जोन्स ने स्थानान्तर में। |

| घटना | समय | विशेष |
| --- | --- | --- |
| श्रीराम | ८६७१०२ | पौराणिक मत से |
| ,, ... | २०२९ | जोन्स ,, |
| ,, .. | १३६० | विल्फर्ड ,, |
| श्रीराम ... | ९५० | बेन्टली के मत से |
| ,, .. | ११०० | टाड ,, |
| युधिष्ठिर ... | ३१०२ | पौराणिक मत से |
| ,, . | ५७६ | बेन्टली ,, |
| ,, .. | १४३० | विल्फर्ड ,, |
| ,, ... | १३९१ | डेविस ,, |
| ,, | ११८० | जोन्स और कोलब्रुक ,, |
| महाभारत का युद्ध ... | १३६७ | विलसन के मत से |
| कश्मीर राज्य स्थापन | ३७१४ | |
| परीक्षित ... ... | ३१०१ | |
| श्री विष्णु स्वामी | ३००० | |
| श्री निम्बार्क स्वामी | ३००० | |
| जनमेजय | १३०० | |
| सुमित्र और प्रद्योत | २१०० | पौराणिक मत से |
| ,, ... | १०२९ | जोन्स ,, |
| ,, . | ७०० | विल्फर्ड ,, |
| ,, | ११९ | बेन्टली ,, |
| ,, . | ११५ | विल्सन ,, |
| ,, . | ६०० | बर्मावाले ,, |
| स्वायम्भुमनु ... | ४००६ | |

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| जयगुप्त ने नैपाल राज्य की स्थापना की | २५६५ | |
| सृष्टि का प्रारम्भ | ४००४ | हिब्रू धर्म पुस्तक के मत से |
| ,, ... | ५८७२ | अन्य विद्वानों के मत से |
| ,, ... | ४७०० | समारतिन मत से |
| ,, ... | ४७१० | जूलियन मत से |
| आदम की उत्पत्ति | ४००४ | |
| कायन की उत्पत्ति | ४००३ | |
| नूह का प्रलय | २३४६ | |
| चीन राज स्थापन | २२०७ | |
| मिश्र राज स्थापन | २१८८ | |
| इब्राहीम का जन्म | १९९६ | |
| हिन्दुस्तान से एथियोपियन लोगों का मिश्र में आना | १६१५ | |
| मूसा की उत्पत्ति | १५७१ | |
| यूनान की सभ्यता | १५०० | |
| यूरोप में पहले पहल जहाज़ चलना | १४८५ | |
| शाक्य सिंह | १०२७ ई० पू० | चीनियों के अनुसार |
| ,, | ९६२ ई० पू० | तिब्बत के अनुसार |
| दाऊद का काल | १०३५ | |

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| रुस्तम-हिन्दुस्तान में आकर कन्नौज में शिवराजवंश स्थापन किया | १०२७ ई० पू० | फरिश्ता |
| सलेमान का उदय | ९९२ | |
| क्वीन सैमीरेमिस अर्थात् शमीरामा देवी | ८१० | तृतीय बलबश की स्त्री कहते हैं कि यह भारतवर्ष में आई थी। |
| शिशु नाग | ९९६२ | पौराणिक मत से |
| ,, | ८७० | जोन्स ,, |
| तिब्बत राज्यारम्भ | ९६२ ई० पू० | तिब्बत के अनुसार। |
| विलायत में चांदी तथा सोने का सिक्का बनना | ८९४ | |
| मालवा का राज्य चला (धनंजयस) | ८४० | |
| विलायत में चन्द्रग्रहण गिना जाना | ७२१ | किसी के मत से इसी साल गौतम का जन्म |
| शिशुनाग | ७७७ | |
| वलीद केकाल में मुसलमानों नेभारतवर्ष में उपद्रव मचाया | ७११ | |
| अन्हल चौहान | ७०० | |

| घटना | समय | विशेष |
| --- | --- | --- |
| शंकर ने गौर ( लखनौती नगर ) बसाया | ७३१ ई० पू० | |
| चौहान ( राज्यस्थापन अन्हल चौहान ) | ७०० ई० पू० | दिल्ली अजमेर का राज्य इस वंश में अब निमराना के राजा हैं। |
| चीनी और तातारियों में बड़ी लड़ाई | ६३६ | |
| नन्द | १६०० | पौराणिक मत से |
| " | ६६६ | जोन्स " |
| महावीर स्वामी (जैनों के) | ६२६ | |
| भारतवर्ष से विजयराज ने लंका में जाकर जीतकर राज स्थापन किये | ५४३ ई० पू० | |
| प्रजाराज्य स्थापन | ६६१ ई० पू० | |
| विलायत में गानविद्या का नियमित रूप से चलना | ६०० | |
| चन्द्रगुप्त | १५०२ | पौराणिक मत से |
| " | ६०० | जोन्स " |
| गौतम (बौद्ध मत का प्रचार) | ६०८ ई० पू० | बर्मा वालों के मत से |
| रोम नगर में पहिले पहले मर्दुम शुमारी | ५६६ | |
| नौशेरवां की सेना हिन्दुस्थान में आई। | ५३० | |

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| पथीन नगर में पहले पहल दुःखान्त नाटक खेला जाना | ५३५ | |
| पयथा गोरस मिशर में आया | ५३४ | |
| अशोक | १४७० | पौराणिक मत से |
| ” | ५४० | जोन्स ” |
| सिंहलद्वीप को भारतवर्ष से विजय राजा ने जा कर जीत कर राज्य स्थापन किया | ५४३ | |
| अरस्तू का अंत और सुकरात का उदय | ४६८ | |
| नन्द ... | ४१५ | नवीन विद्वानों के मत से। |
| दहलू ने दिल्ली बसाई | ४७१ ई० पू० | |
| सिकन्दर का जन्म | ३५६ | |
| चन्द्रबीज ( मगध का अन्तिम राजा ) | ४५२ | पौराणिक मत से |
| ” | ३०० | जोन्स ई० ” |
| चन्द्रगुप्त ... | ३१५ ई० पू० | |
| अशोक ... | ३३० ई० पू० | |
| सिकन्दर | ३३४ ” | |
| सिकन्दर ने हिन्दुस्तान पर चढ़ाई की | ३३१ ई० पू० | |

# भरतपुर के राजाओं का नाम ।

| ाम रईस | गद्दी नशीनी का संवत् | देहान्त संवत् । | मुद्दत हुकूमत |
|---|---|---|---|
| दनसिंह | संवत् १७७६ चैत सुदी १ | संवत् १८१२ ज्येष्ठ सुदी १० | ३३ बरस, २ महीने, १० दिन । |
| सूरजमल | संवत् १८१२ ज्येष्ठ सुदी १२ | संवत् १८२० पौष कृष्ण १२ | ८ साल, छ महीने, १४ दिन । |
| जवाहिरसिंह | संवत् १८२० पौष कृष्ण १३ | संवत् १८२५ श्रावण सुदी १४ | ४ साल, ७ माह, १७ दिन । |
| तनसिंह | संवत् १८२५ भाद्रपद कृष्ण १ | संवत् १८२६ चैत सुदी ५ | ७ माह, २० दिन |
| केहरीसिंह | संवत् १८२६ चैत्र सुदी ६ | संवत् १८३४ चैत कृष्ण १४ | ७ साल, ११ माह, २४ दिन । |
| रणजीतसिंह | संवत् १८३४ चैत सुदी १ | संवत् १८६२ मृगशिर सुदी १४ | २७ साल, ८ माह, १४ दिन । |
| रणधीरसिंह | संवत् १८६२ पौष कृष्ण १ | संवत् १८८० आश्विन सुदी ४ | १७ साल, ६ माह, १६ दिन । |
| बलदेवसिंह | संवत् १८८० आश्विन सुदी ५ | संवत् १८८१ फागुन सुदी ११ | १ साल, ४ माह, ११ दिन । |
| दुर्जनसाल | संवत् १८८१ चैत्र कृष्ण ६ | संवत् १८८२ पौष सुदी १० | ६ माह, १७ दिन । |
| बलवन्तसिंह | संवत् १८८२ पौष सुदी ११ | संवत् १९०९ फाल्गुन सुदी १० | २७ साल, २ माह, २ दिन । |
| ाराजजसवन्तसिंह | संवत् १९१० आषाढ कृष्ण २ | संवत् १९४२ तक मौजूद । | ३२ साल जारी । |

# उपसंहार।

—:o:—

श्री सर्वशक्तिमान् ईश्वर की असाधारण कृपा से आज श्री हरिश्चन्द्रकला का द्वितीय भाग भी निर्विघ्न समाप्त हुआ। अनुग्राहक ग्राहक तथा सज्जनमण्डली से प्रार्थना है कि इस में जो कुछ भूल चूक हो उसे क्षमा करें।

यह दूसरा भाग ऐतिहासिक विषय का अधिक उपयोगी होता, और इस में जो कुछ लिखा गया है उस से कहीं उत्तमोत्तम और आश्चर्यदायक प्रबन्ध मुद्रित हुए होते, परन्तु खेद है कि जितनी अलभ्य वस्तुएं माननीय भारतेन्दु जी ने अधिक व्यय तथा परिशोध से इतिहास सम्बन्धी संग्रह की थीं उन में से मुझे कुछ नहीं मिलीं। बाबू हरिश्चन्द्र जी ने भारत के अन्यान्य महाराज, राजाओं तथा बृटिश गवर्नमेन्ट के परस्पर सन्धिपत्र, बड़े २ प्रसिद्ध गवर्नरजेनरलों के शासनविषयक पत्र महाराज जयपुर तथा नयपाल प्रभृति के नाम जो भेजे गये थे, ५७ के राष्ट्रविप्लव की राजभक्ति प्रकट करने पर राजभक्तों को जो धन्यवाद पत्र दिये गये थे, सम्राट् अकबर आदि के पत्रव्यवहार, प्रधान २ महाराज, महात्मा, वीरपुरुषों के इतिवृत्त और जन्मपत्र इत्यादि, एशियाटिक सोसाइटी द्वारा निर्द्धारित तथा अन्य इष्ट मित्र द्वारा प्राप्त ताम्रपत्र आदि पर लिखी हुई प्रशस्तियां, अनेक भूपतियों के समय की मुद्रालिपि इत्यादि चमत्कार दिखलाने

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| दूसरे अरस्तू सुकरात सुकरात आदि का उदय | ३३० | |
| सिकन्दर का भारतवर्ष में आगमन | ३३७ | |
| सिकन्दर की मृत्यु | ३२३ | |
| कहकहा दीवाल का बनना | ३०० | |
| बली | ६०८ ई० पू० | पौराणिक मत से |
| " ... | १४६ ... | जोन्स " |
| जैसलमेर में यादवों का राज्य स्थापन | १५० ई० पू० | |
| विक्रमादित्य | ५६ ई० पू० | |

ईसवी सन् से पूर्व या ईसवी सन् में।

| | | |
|---|---|---|
| विक्रमादित्य गद्दी पर बैठा | ५७ | |
| कैसर का उदय | ५०' | |
| ईसामसी फांसी पड़े | ३३ ई० | |
| रोमवालों ने लन्डननगर बनवाया | ५० ई० | |
| सौराष्ट्र में वल्लभी वंश | १ ई० | |
| मनीपुर राज्यारम्भ (पाखंबा) | ३५ ई० | |
| पारस राज्य स्थापन (अर्द शेर) | २२६ ई० | |

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| आमेर राज्य स्थापन ( नल-नरवर गढ़ ) | २६४ ई० | |
| कर्णाट राज्यस्थापन | ३०० ई० | |
| यूनान और एशिया में महाभूकम्प हुआ १५० नगर नष्ट हो गये | ३५८ ई० | |
| राठौर राज्य कन्नौज में स्थापन ( यवनाश्व ) | ३०० | |
| भोज ... | ४८३ ई० | |
| मुहम्मद ... | ५६४ ई० जन्म ५६१ ई० मृत्यु ६३३ ई० | |
| भारतवर्ष से यूरप में रेशम गया | ५५१ ई० | |
| पलोमार्चिश ... | ६४८ | Poulomeon of Chinese |
| अबूबकर ... | ६३२ ई० | |
| उमर ... | ६३४ | |
| उसमान .. | ६४४ | |
| अली . | ६५६ | |
| हुसन | ६६१ | |
| करबला का युद्ध | ६८१ | |
| मुहम्मद का मदीने पलायन हिजरी सन् का स्थापन | ६२२ | |

| घटना | समय | विशेष |
| --- | --- | --- |
| मुसलमानों ने इस कन्दरिया का प्रसिद्ध पुस्तकालय जला दिया जिस में केवल पुस्तकों की अग्नि से महीनों सब काम हुआ हा ! | ६४० | |
| गुजरात राज्य स्थापन (शैलदेव द्वारा) | ६६६ ई० | |
| बापारावल | ७१२ ई० | |
| हारूंरशीद | ७८६ | |
| ईसामसीह के जन्म से ईस्वी सम्वत की गणना चली | ७४८ | |
| पशील विद्या की यूनान और रोम में सृष्टि हुई | ७८८ | |
| मेवाड़ राज्य स्थापन | ७५० | |
| रुरिक ने रूस राज्य बसाया | ८६१ | |
| इङ्गलेण्डके लोगोंने ईंटा और मोम बत्ती बनाना सीखा | ८८९ | |
| चालुक्य वंश राज्य | ८१० | |
| सुबुक्तगीन की भारतवर्ष पर चढ़ाई | ९७० | |
| जयपाल और सुबुक्तगीन का युद्ध | ९७७ ई० | |

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| दूसरे आरडोनों ने स्पेन में सत्तर हज़ार मुसलमानों को मारा। | ९१८ | |
| इङ्गलैंड में फ्रीमैसन चला | ९२६ | |
| यूरप में गणित विद्या चली | ९५१ | |
| तैलंग राज्य स्थापन (राजधानी वारंग गोला) | ९५१ | |
| महमूद गज़नवी की पहली चढ़ाई | १००१ | |
| सोमनाथ का टूटना | १०२४ | |
| यूरप में कागज़ मूदर से चला | १००० | |
| क्रूसेड का प्रसिद्ध धर्म युद्ध तीन लाख कृस्तानों ने आरम्भ किया | १०९६ | |
| हारावती (हाड़ा) राज्य स्थापन | १०२४ ई० | अब कोटा बूंदी |
| वङ्गाल राज्य स्थापन (भूपाल) | १००० | |
| विजय नगर राज्य स्थापन (नन्द) विद्यानगर | १०३४ | |
| पृथ्वीराज · | ११९२ ई० | |
| मुहम्मद गोरी ... | ११९३ | |
| श्री रामानुज | ११३७ | |

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| दक्षिण पर मुसलमानों की पहली चढ़ाई | १२९४ | |
| हलाकू ने तातार राज्य स्थापन किया | १२५६ | |
| बंगाले में (लखनौती गौर) मुसलमान राज्यारम्भ (बखतियार खिलजी | १२०३ | इन लोगों ने अकबर के समय तक राज्य किया। |
| इङ्गलैंड से जिम्माग्रफी गई | १२१० | |
| प्रसिद्ध मेगनाचार्टा पर हस्ताक्षर हुए औरपार्लियामेंट इंगलैंड में चली | १२१५ | २५ जून |
| कम्पनी बनाकर व्यापार करने की चाल चली | १२३२ | |
| इङ्गलैंड में प्रतिष्ठित लोगों को इस्कायर कहने की चाल चली। | १२४८ | |
| वहां राज कवि का पद प्रतिष्ठित हुआ | १२५१ | |
| वहां पहले पहल सोने का सिक्का बना | १२५७ | |
| राठौरों का जोधपुर में बसना | १२१० | |

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| वीरबुक्कराज विजयपुर का राजा माधवाचार्य | १३३५ ई० | |
| तैमूर ... | १३९३ | |
| श्रीमध्व .. | १३०० | |
| जौनपुर की शाही स्थित हुई (ख्वाजा जहान) | १३९४ | सन् १४७९ में यह राज बंगाले के मुसलमानी राज में मिल गया। |
| गुजरात राज नाश | १३०६ ... | अलाउद्दीन मुहम्मद शाह ने जीता। |
| कुलबर्गा की बहमनी बादशाहत का आरंभ | १३४७ | |
| यूरप में चांदी के बरतन खिंचने चले और अल-जेबरा आया। | १३०० | |
| घड़ी सुइयों की चाल चली। | १३०७ | |
| गोटा किनारी चला (यूरप में) | १३२० | |
| छठे चार्लस फरासीस के बादशाह के वास्ते ताश का खेल बना | १३९१ | |
| मालवाराज्यध्वंस | १२३० ई० | मुसलमानी राज्य में मिलगया। |
| गुरुनानक | १४१६ | |
| गुर [illegible] | १४२० | |

| घटना | समय | विशेष |
| --- | --- | --- |
| बीजापुर की बादशाहत का आरभ | १४८६ | |
| इंगलैंड में बारूद बनी | १४१८ | |
| काठ के टाइप से यूरोप में पहले पहल छापना चला | १४३० | |
| वहां शीशा बनाना चला | १४५७ | |
| वहां तौल नियत हुई | १४९२ | |
| वास्कोडिगामा का हिन्दुस्तान खोजने को चलना | १४९७ | |
| कलम्बस के साथियों द्वारा अमेरिका का प्रादुर्भाव | १४९९ | |
| बीकानेर राज्य स्थापन ( बीका ) | १४५८ | |
| आसाम राज्यारम्भ | १४०० | |
| मैसूर राज्य स्थापन ( वट्टावाडियार ) | १४९० | |
| सांगाराना का बाबर को जीतना। | १५०८ | |
| राना प्रताप सिंह अकबर का घोर युद्ध। | १५८३ | |
| गुरु अमरदास | १५५२ | |
| गुरु रामदास | १५७४ | |

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| गुरुअर्जुन | १५८१ | |
| श्रीवल्लभाचार्य | १५३५ | |
| श्री कृष्ण चैतन्य | १५४२ | |
| श्री हितहरिवंशजी | १५८२ | |
| बाबर का दिल्ली राज्य पर बैठना | १५२६ | |
| सक्के ने चमड़े का सिक्का चलाया | १५३९ | |
| गोलकुंडा की बादशाही का आरम्भ | १५१२ | |
| डिफेंडर आफ दी फेथ का पद हेनरी (७) को दिया गया जो अब भी महारानी को है। | १५२१ | Defender of the faith |
| प्रोटेस्टेंट मत स्थापन | १५२९ | |
| इङ्गलैंड में डाकखानों की सृष्टि | १५३१ | |
| यहां के लोगों ने सूई बनाना सीखा। | १५४५ | |
| मेरी स्काटलैंड की रानी का सिर काटा गया। | १५८७ | एलिज़बेथ ने स्वयं यह पाप किया एलिज़बेथ बड़ी पापासक्त थी किन्तु प्रकट में धार्मिक बनी थी |

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| इङ्गलिश मर्क्यूरी नामक प्रथम समाचारपत्र चला | १५८८ | English Mercury |
| कवि शेक्सपीयर का उदय | १५६५ | |
| शिवाजी | १६४७ ई० | |
| गुरु हरिगोविन्द | १६०६ | |
| गुरु हरिराय | १६४४ | |
| गुरु हरिकृष्ण | १६६१ | |
| गुरु तेगबहादुर | १६६४ | |
| गुरु गोविन्दसिंह | १६७५ | |
| व्यास जी | १६१२ | |
| अकबर का मरना | १६०५ | |
| शिवा जी का जन्म | १६२७ | |
| ईस्ट इण्डिया कम्पनी स्थापित हुई | १६०० | |
| मदरास में अंगरेज़ जमे | १६२० | |
| तथा बम्बई में | १६६१ | |
| बन्दा साहब | १७०८ | |
| लंका का राज्य अंगरेज़ों ने लिया | १७६८ | |
| हैदराबाद का राज्य आसिफ़जाह ने स्थापन किया | १७१७ | |
| बाजीराव का अन्त | १७१८ ई० | |

| घटना | समय | विशेष |
| --- | --- | --- |
| लखनऊ राज्यारम्भ | १७०० | |
| पानीपत में भाऊ की हार | १७५९ | |
| शाह आलम को गुलाम कादिर ने अन्धा किया | १७८८ | |
| सिंहल (लंका) का अंतिम राजा श्रीविक्रमराजसिंह | १७९८ ई० | अंगरेज़ों ने लिया |
| सर न्यूटन जोतसी | १७०० | |
| इंगलिस्तान में सूत की कल तथा फारस में प्रथम बेल्यून | १३५० | |
| कलकत्ता अंगरेज़ों ने स्वाधीन किया | १७५६ | |
| बकसर की सिराजुद्दौला की लड़ाई | १७६४ | |
| यह बात जानी गई की जल दो वायु मिलकर बनता है | १७८१ | |
| अमेरिका स्वतन्त्र हुआ सवा अरब रुपया पचास हज़ार प्राणी और कई टापू गवां कर अंगरेज़ शांत हुए | १८७२ | |

| घटना | समय | विशेष |
| --- | --- | --- |
| विद्युत्शक्ति प्रचारक वेनजामिनफ्रैंकलिन मरा | १७९० | |
| नेपोलियन बोनापार्ट | | उदय १७६४ अन्त १८२१ |
| वारन हेस्टिंग्स-जिस ने राजा चेत सिंह से महा अन्याय पूर्वक बनारस का राज्य छीना था, सात लाख रुपया पार्लियामेंट में व्यय कर के सात बरस में उन लोगों की दृष्टि में दोष मुक्त हुआ। | १७९५ | किन्तु न्यायकर्त्ता परमेश्वर के सामने से दोष मुक्त कब हो हो सकता है। |
| फरासीस में अंगरेज़ों को अति दुःखित जान कर दयालु आर्य्यों ने केवल बंगदेश से पन्द्रह लाख और अन्य २ देश में से करोड़ों रुपया भेजा। | १७९८ | इलबर्टबिल विद्वेष। इस को पढ़ कर भी हमलोगों से कृतघ्नता करने में न चूकेंगे? |
| टीपू द्वारा अंगरेज़ों ने श्रीरंगपट्टन लिया। | १७९९ | |

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| हैदराबाद में निज़ाम राज्य स्थापन (कालि-फ़जाह) | १७१७ | |
| बनारस में सरकार का राज्य | १७६३ | राजा चेतसिंह को निकाल दिया १७८१ |
| वज़ीर अली का उपद्रव | १७६८ | |
| मथुरा में क़त्लेआम | १७५८ | |
| नादिरशाही | १७३६ ई० १७३५ | |
| कलकत्ता सर्कार ने लिया | १७५८ | |
| पलासी की लड़ाई | १७६३ | |
| विजयनगर (विद्या-नगर) राज्य नाश | १७५६ | राजा तिमल्ल राव को सुलतान ख़ां ने राज्य से उतारा। |
| पेशवा राज्यारम्भ (बाला जी) | १७४० | |
| नागपुर राज्यारम्भ (रघु जी) | १७३४ | भोंसले |
| सेंधिया राज्यारम्भ (रानू जी) | १७२४ | |

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| हुलकर राज्यारम्भ ( मलहार राव ) | १७२४ | |
| गाइकवाड़ राज्यारम्भ ( दामाजी ) | १७२० | |
| महाराज रणजीतसिंह | १८०५ | |
| लखनऊ में बादशाही पद गाजिउद्दीन | १८१४ | |
| लखनऊ का नाश | १८४७ | |
| लार्ड लेक ने दिल्ली ली | १८०३ | |
| तार की खबर का प्रचार | १८०० | |
| इन्जीन से नाव चलाना चला | १८१२ | |
| शाहसुजा से महाराज रणजीत सिंह ने कोह-नूर हीरा लिया। | १८१८ | |
| महारानी विक्टोरिया का जन्म | १८१६ मै २० | |
| लार्ड वेंटिंक ने सती होना बन्द किया। | १८२१ | |

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| अमेरिका से पहले पहल जहाज़ में बरफ भर के कलकत्ते में आया। | १८३३ | |
| अंगरेज़ी राज्य के सब टापू में लौंडी गुलाम स्वतन्त्र कर दिये गए। | १८३४ | |
| महारानी विक्टोरिया राज्य पर बैठी | १८३७ २० जून | उस समय अंगरेजी राज्य की आमदनी साढ़े छियालिस करोड़ थी। |
| महारानी विक्टोरिया का विवाह। दोस्तमहम्मद का पकड़ा जाना। रेल का नियमित रूप से चलना | १८४० फर्वरी १० | |
| प्रिन्स आफ वेल्स का जन्म | १८४१ | |
| प्रिन्सेस आफ वेल्स का जन्म | १८४४ | |
| हिन्दुस्तान में बलवा | १८५७ | |
| महारानी का ईस्टइंडिया कम्पनी से राज्य अपने हाथ में लेना | १८५८ | |

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| ड्यूक आफ एडिनबरा का भारतवर्ष में आना | १८७० ई० | |
| प्रिन्स आफ वेल्स का शुभागमन | १८७५ ई० | |
| स्वामी दयानन्द का उदय | १८७० | |
| महारानी का इम्प्रेस आफ इंडिया का पद धारण करना | १८७७ | |
| हिन्दी में प्रथम नाटक ( नहुष नाटक ) | १८५६ | |
| तथा द्वितीय—( शकुंतला ) | १८६३ ई० | |
| तथा तृतीय ( विद्यासुन्दर ) | १८७१ | |
| हिन्दी नए चाल में ढली | १८७३ | |
| हिन्दी का प्रथम समाचारपत्र ( सुधाकर ) | १८५० | |
| तीर्थों का कर छूटा | १८३७ | |
| बनारस में पसेरी का उपद्रव | १८४२ | |

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| काशी में दो महीने का महा भूकम्प | १८३७ | |
| पीपे में आग लगी | १८५० | |
| लाट भैरो की हिन्दू मुसलमान की लड़ाई | १८०६ | |
| पेशवा राज्यान्त बाजीराव | १८१८ | |
| नागपुरराज्यान्त ( मूडाजी ) | १८१८ | |
| इलबर्ट बिल और स्त्रियों में इन्दर का बील | १८८३ | |
| गवर्नरजेनरल वारेन हेष्टिंग्स | १७७४—१७८५ ई० | |
| मेक फर्सन ब्यारानेट | १७८६—१७८६ ई० | |
| कार्नवालिस .. | १७८६—१७९३ ई० | |
| सरजान शोर | १७९३—१७९८ ई० | |
| एलियर्ड क्लार्क ... | १७९८—१७९८ ई० | |
| वेलसली | १७९८—१८०० ई० | |
| मार्क्विस कार्नवालिस | १८००—१८०५ ई० | |
| बार्लो | १८०५—१८०७ ई० | |
| मिन्टो | १८०७—१८१३ ई० | |
| हेष्टिंग्स ... | १८१३—१८२३ ई० | |
| जान एडम .. | १८२३—१८२३ ई० | |

| घटना | | समय | विशेष |
|---|---|---|---|
| अमहर्स्ट | · | १८२३—१८२८ ई० | |
| बेली | ... | १८२८—१८२८ ई० | |
| बेन्टिंग | .. | १८२८—१८३५ ई० | |
| मेटकाफ | ... | १८३५—१८३६ ई० | |
| आकलैंड | | १८३६—१८४२ ई० | |
| एलेनबरा | ... | १८४२ —१८४४ ई० | |
| हार्डिंग्ज | ... | १८४४—१८४८ ई० | |
| डलहौसी | | १८४८—१८५६ ई० | |
| कैनिंग | ... | १८५६—१८६२ ई० | |
| एलगिन | | १८६२—१८६३ ई० | |
| राबर्ट नेपियर | ... | १८६३—१८६३ ई० | |
| विलियम डेम्सिल | ... | १८६३—१८६४ ई० | |
| लारेन्स | ... | १८६४—१८६६ ई० | |
| मेयर | .. | १८६६—१८७२ ई० | |
| स्ट्राट | · | १८७२—१८७२ ई० | |
| मार्चिस्टन | | १८७२—१८७२ ई० | |
| नार्थब्रुक | · | १८७२—१८७६ ई० | |
| लिटन | | १८७६—१८८० ई० | |
| रिपन | .. | १८८०—१८८४ ई० | |
| ब्राह्म मत का प्रचार | .. | १८२७ — | ई० |
| पहिली पुस्तक छपी | | १४५७ — | ई० |
| एशियाटिक सोसाइटी स्थापन | | १७४८— | ई० |

| घटना | समय | विशेष |
|---|---|---|
| काबुल युद्ध | १८४२— | ई० |
| भारत में प्रथम ईस्टइन्डियन रेल का खुलना | १८५४— | ई० |
| महाराज जंगबहादुर की मृत्यु | १८७७— | ई० |
| मिस्टर ग्लेडस्टन का जन्म | १८०६ — | ई० |
| गारी बाल्डी का जन्म | १८०७— | ई० |
| ,, मृत्यु | १८८२— | ई० |
| बौद्ध का जन्म | ५५०— | ई० पू० |
| कुष्ठ की बीमारी भारतवर्ष में देखी गयी। | १२००ई०पू०। डाक्टर राजेन्द्रलालमित्र लिखते हैं कि कुष्ठ की बीमारी वेद ऋषि के समय में प्रथम भारतवर्ष में दिखाई दी जिसे आज ३२ सौ वर्ष हुए होंगे। | |

—( o.o )—